फरियादी बापाजी मुसल्मान के विरुद्ध ही निर्णय दिया और इब्राहीम आदिल शाह ने भी इसमें हस्तक्षेप करने से इनकार किया[1]। इससे प्रकट होता है कि राज्य की सुविचारित नीति पंचायतों को व्यापक न्यायाधिकार देने की थी। और लोगों को पंचायत की शरण लेने के सिवा और कोई उपाय न था।

यद्यपि ये प्रबल प्रमाण बाद के हैं फिर भी इनके बल पर यह निष्कर्ष किया जा सकता है कि ईसा की प्रथम सहस्राब्दी में भी ग्राम न्यायालय, जिन्हें याज्ञवल्क्य ने 'पूग' संज्ञा दी है, इसी प्रकार काम कर रहे थे। यह दुर्भाग्य का विषय है कि इनके कार्य कलाप के विषय में तत्कालीन ग्रन्थों अथवा उत्कीर्ण लेखों से कोई विवरण नहीं प्राप्त होता। परंतु बहुत से दान पत्रों में गाँव के अपराधियों के छोटे मोटे जुर्माने दान पाने वाले व्यक्ति को दिए गये हैं, इससे यह अनुमान किया जा सकता है कि उक्त मामलों का फैसला ग्राम पंचायतों द्वारा ही हुआ होगा[2]।

कुछ गाँवों में देवालयों के प्रबंध के लिए उनकी अलग समिति होती थी। पर जहाँ ऐसा न था ग्राम पंचायत या उसकी कोई उपसमिति इसकी देख रेख करती थी मंदिर की मरम्मत, पूजा, अर्चा आदि ठीक से हो और धर्मार्थ संपत्ति का दुरुपयोग न हो[3]।

दक्षिण भारत के उत्कीर्ण लेखों से ज्ञात होता है कि ग्राम पंचायतें साहूकार का भी काम किया करती थीं। वे स्थायी निधि का रुपया अपने यहाँ रखती थीं और दाता की इच्छानुसार उसकी आमदनी या सूद का उपयोग करने का जिम्मा लेती थीं[4]। वे एक मुश्त रकम लेकर किसी भूमिखण्ड को प्रति वर्ष राज्य कर देने से मुक्त कर दिया करती थीं, और उसी के सूद से कर देने की व्यवस्था कर देती थीं। इस व्यवहार में धन की देनदार ग्राम सभा ही होती थी, उसके व्यक्तिगत सदस्य नहीं। सदस्यों के बदलने पर भी जिम्मेदारी कायम रहती थी। इसका एक उल्लेखनीय उदाहरण भी उत्तरमेरूर ग्राम से मिला है जहाँ सन् १२१२ ई० में सभा से तीन शताब्दी पहले ली हुई जिम्मेदारी पूरी करने को

१ पारसनीस, सेलि फ्रो १६ स ८२। अल्तेकर, वि क पृ० ३४ २
२ पंचायतों की न्यायदान प्रणाली के अधिक विवेचन के लिये अल्तेकर विलेज कम्यूनिटीज, पृ० ४२ ५३ देखो।
३ इं ऐ॰, १२ पृ० २२८, एपि इ ३, पृ० २७२
४ इ ऐ, १९ पृ० १२०, पृ० २५९, एपि इ, ९ पृ० १०२, १५३

कहा गया। सभा ने बिना आनाकानी किये अपनी जिम्मेदारी स्वीकार की और उसे कुछ न्यून रूप में पूरा करने का वादा किया[1]।

अकाल आदि पड़ने पर ग्राम सभा सार्वजनिक भूमि बंधक रखकर पीड़ितों के सहायतार्थ सार्वजनिक ऋण भी लेती थी। कम से कम चोल काल में तो इसके उदाहरण मिलते हैं। एक गाँव की सभा ने ७½ 'वेलि' भूमि बंधक रख कर अकाल पीड़ित जनों की सहायता हेतु १०११ कलञ्जु (करीब २५२ तोला) सोना और ४६४ पळम् (= ११६२ तोला) चाँदी ऋण ली[2]। इस प्रकार के व्यवहार में ऋणी ग्राम के देवालय होते थे, क्योंकि इनके पास पुष्कल संपत्ति होती थी।

ग्राम सभाएँ या पंचायतें सार्वजनिक हित की योजनाएँ भी उठाती थीं। ग्राम का उत्पादन बढ़ाने के लिए जंगली और ऊसर प्रदेशों को कृषियोग्य बनाया जाता था[3]। चोल काल की और सम्भवतः सब काल और प्रांतों की ग्राम सभाएँ सिंचाई की नहरों और सरोवरों का निर्माण और देख रेख किया करती थीं। जातक कथाओं में ग्रामवासियों द्वारा सड़कों की मरम्मत का बड़ा अच्छा वर्णन मिलता है[4]। दक्षिण भारत के एक लेख से ज्ञात होता है कि ग्राम सभा केवल सड़कों की मरम्मत ही नहीं करती थी वरन् दोनों ओर की भूमि खरीद कर उसे प्रशस्त भी कर देती थी[5]। पानी पीने के लिए कुँए भी खोदे जाते थे और सुरक्षित रखे जाते थे। कभी कभी सभा धर्मशाला भी बनवाती थी।

इससे यह न समझ लेना चाहिये कि ग्राम सभा ग्रामवासियों की भौतिक उन्नति मात्र की ही फिक्र करती थी। ग्राम सभाओं द्वारा सांस्कृतिक और साहित्यिक विकास के कामों के भी अनेक उदाहरण हैं। उत्तरमेरुर की सभा द्वारा तीन अवसरों पर व्याकरण, भविष्य पुराण और यजुर्वेद के अध्ययन के

---

१ सौ. इ. ए. रि., १८९९ १९०० पृ० २० १८९८ का ६७

२ सौ. इ. ए. रि., १८९८ सं ६७

३ सौ. इ. इं. भाग ३, सं. ११

४ भाग ३, पृ० १११

५ सौ. इ. ए. रि., १८९८ सं. ३

लिए वृत्ति बाँधने का उल्लेख मिलता है[१]। बहुत सी ग्राम सभाएँ वेद अध्ययन के लिए वेद वृत्तियाँ भी देती थीं[२]।

अब यह देखना चाहिये कि इन कार्यों के लिए अर्थ की व्यवस्था किस प्रकार की जाती थी। इस बात के पर्याप्त प्रमाण हैं कि राज्य ग्राम में एकत्र करों का एक भाग ग्राम के हितार्थ खर्च करने की अनुमति देता था। मराठा काल में ग्राम की रक्षा और सार्वजनिक कार्यों के लिए ग्रामों को राज्य कर का १० १५ प्रतिशत खर्च करने की अनुमति थी[३]। प्राचीन काल में भी सम्भवतः ऐसा ही होता था यद्यपि इसके स्पष्ट प्रमाण नहीं मिले हैं[४]। ग्राम पंचायतों द्वारा अपराधियों पर किये गये जुर्माने भी ग्राम सभा की आय का एक साधन था। ग्राम सभाओं को अपने ओर से अतिरिक्त कर और चुंगी लगाने का भी अधिकार था। तामिल देश में नदूर ग्राम की सभा ने १० वीं शताब्दी में स्थानीय देवालय से २५ काशु का ऋण लिया था और इसके बदले में उसे देवालय के अहाते में लगने वाले बाजार से कुछ कर उगाहने का अधिकार दिया था[५]। कर्नाटक में सालोटगी ग्राम के निवासियों ने स्थानीय विद्यालय के खर्च के लिए विवाहादि संस्कारों के समय कुछ शुल्क देने का निश्चय किया था[६]। सन् १०६९ ई० में खानदेश के पाटण ग्राम के निवासियों ने भी इसी कार्य के लिए ऐसा ही निश्चय किया था। उत्तर भारत से भी इसी प्रकार सर्वजनोपयोगी कार्यों के लिए ग्राम सभाओं और श्रेणियों द्वारा इसी प्रकार कर लगाये जाने के उदाहरण मिलते हैं[७]।

सार्वजनिक हित की योजनाएँ कार्यान्वित करने में ग्राम पंचायतों को धर्म भी बड़ा सहायक होता था। कूप, सरोवर, अनाथालय, रुग्णालय आदि का निर्माण स्मृति पुराणों ने पुण्य कार्य में शामिल किया था। उत्तर मेरूर ग्राम के सरोवर की सफाई करने के लिए दो दानियों ने स्थायी निधियाँ स्थापित की

१ सौ इ ए रि, १८९८ स १८, ९९, और १२०, १९१६ स १२४
२ वही, १९१७ सं ४८१ और ४८७।
३ अलतेकर, विलेज कम्यू पृ० ७० ७१। मैन, लैंड ऐंड लेबर इन ए डेकन विलेज, भाग १ पृ ३२ ५०।
४ अर्थ शास्त्र २ अध्याय १०।
५ सौ इं. ए इ १९१० स ४२। ६ एपि इ ४ पृ० ६६।
७ इंडि एंटि १४, पृ० ८७। एपि इं १, पृ० १८८।

थी।[1] पीने के जल के लिए कुआँ खुदवाने के हेतु भी एक सज्जन ने दान किया था। इस प्रकार के उदाहरण अपवाद नहीं, साधारण स्थिति के निदर्शक हैं।

इन कार्यों के लिए केन्द्रीय सरकार से भी धन या सामग्री की सहायता प्राप्त होती थी[2]। बड़े बड़े निर्माण कार्य जिनका खर्च स्थानीय संस्था उठा सकने में समर्थ न थी तो राज्य ही द्वारा किये जाते थे। काठियावाड़ का गिरनार का इतिहास प्रसिद्ध बाँध इसका प्रसिद्ध उदाहरण है।

ग्राम सभा और उसकी कार्य कारिणी समिति या पंचायत और उसकी उप-समितियों की कार्य प्रणाली पर भी दृष्टिपात आवश्यक है। ग्राम सभा का अधिवेशन कभी सभागार में, कभी देवालय के मण्डप में और कभी बरगद या इमली की छाया में भी होता था। सभा में ग्रामवासी सब सद्गृहस्थों को शामिल होने का अधिकार था पर समवतः २०० या ३०० से अधिक उपस्थिति न रहती होगी। साधारण सभा की बैठक कार्यकारिणी समिति के चयन के समय होती थी। तामिल देशके अग्रहार ग्रामों में कार्य समिति का चुनाव चिट्ठी उठा कर होता था। अन्य स्थानों में पहले ग्रामके प्रमुख व्यक्ति मिलकर आपस में विचार कर लेते थे और ऐसी नामावली तैयार करते थे जो प्रायः सबको स्वीकार्य हो, तदुपरांत सभा बुलायी जाती थी, जो साधारणतः प्रमुख व्यक्तियों का निर्णय मान लेती थी। आजकल की भाँति मत देने की प्रणाली उस कालमें न थी।

महत्वके प्रश्न उपस्थित होनेपर, यथा अकाल आदिके संकट निवारणार्थ, गाँव की सार्वजनिक भूमि बेचने या ऋण लेने के प्रश्नों पर विचारार्थ भी साधारण सभा की बैठक बुलायी जाती थी। प्राचीन यूनान की भाँति ऐसे अवसर पर वृद्धों की ही राय ली जाती थी। पर कभी कभी कुछ दुष्ट व्यक्ति अकारण विरोध करके काम में बाधा डालने की चेष्टा भी करते थे, ऐसे व्यक्तियों के लिए तामिल देशकी एक ग्राम सभा ने ४ कासु (करीब ½ तोला सोना) के दण्डका विधान किया था[3]।

ग्राम की ओर से ग्राम के हेतु दान की स्वीकृति देनेके लिए भी ग्राम सभा

---

१ सी इ ए. रि, १८९८ ई० ६६ अ और ७४

२ अर्थशास्त्र, २. अध्याय १।

३ सी इ ए. रि, १९०४ सं० ३२३।

की बैठक बुलायी जाती थी। विशेषकर कर्नाटक में ऐसे अवसरों पर ग्राम स
की ओर से दाता को आश्वासन दिया जाता था कि दानकी रकम अभिप्रे
कार्यमें ही लगायी जायगी। दाता के प्रति कृतज्ञता व्यक्त करने की यह बहु
सुंदर विधि थी।

कार्य समिति और उसकी उपसमितियों की कार्य प्रणाली के विषय में बहु
कम जानकारी प्राप्त हुई है। संभवत उत्तर भारत और दक्षिण में गाँव
मुखिया और तामिल देशमें 'मध्यस्थ' इनकी बैठकों में अध्यक्ष होते थे। बैठ
ग्राम कार्यालय ( चावडी ) में होती थी। ग्रामका मुनीम कारवाई का ले
भी रखता रहा होगा खासकर दान आदिकी स्वीकृति और करों की माफ
आदिका। कभी कभी इस विषय के महत्वपूर्ण निश्चय देवालय की दीवारों प
अंकित भी कर दिये जाते थे। इन्हीं अंकित विवरणों से आज हम इनके का
में इतना जान सके हैं।

अब केंद्रीय सरकार और ग्राम पञ्चायत या सभा के संबंध पर विचार किय
जायगा। कुछ स्मृतियों में कहा गया है कि ग्राम पञ्चायतों के अधिकार राजा य
केंद्रीय शासन से प्रदत्त हैं[1]। यह कथन राज्य के सार्वभौम अधिकारों का सूचक ।
पर ऐतिहासिक दृष्टि से सत्य नहीं है। प्राचीन भारत के अधिकांश राजवंश दो
शताब्दियों से अधिक न कायम रह सके। पर ग्राम संस्थाएँ और पञ्चायतें
सनातन काल से चली आती थीं और उनके अधिकार भी परंपरागत थे किसी
राज्य विशेष से कानून द्वारा प्रदत्त न थे। जब केंद्रीय शक्ति अधिक विकसित
और सुसंघटित हुई तो इसने ग्राम संस्थाओं के अधिकारों में कमी करने का भी
प्रयत्न बीच बीच में किया। कभी कभी विधान में संशोधन के अवसर पर
ग्राम सभा की बैठकों में राज्य के अधिकारी के भी उपस्थित रहने के भी उदा-
हरण मिलते हैं,[2] कभी कभी नियमों पर स्वयं राजा की स्वीकृति दिये जाने के
भी उल्लेख मिलते हैं[3]। परन्तु ये असाधारण घटनाएँ जान पड़ती हैं। संभव
है कि ग्राम सभा के अधिवेशन के समय ग्राम में उपस्थित रहने पर राज
अधिकारी भी उसमें चले जाते हों, और ग्राम सभाओं द्वारा पेश किये जाने पर
राजा उनके नियमों पर अपनी शाबासी स्वीकृति की मुहर लगा देते रहे हों।

---

१ याज्ञवल्क्य २, ३०

२ ११६ ई० में उत्तर मैसूर में ऐसा हुआ था, ए. क रि, १९०५

३ सा इ. ए. रि, १९१७ स १९८।

प्राप्त प्रमाणों का ध्यान पूर्वक अध्ययन करने से यही प्रकट होगा कि ग्राम सभाएँ स्वयं अपना विधान बनाती थीं, केंद्रीय सरकार नहीं। उत्तर भारत में भी संभवत यही स्थिति थी, यहाँ तो ग्राम की कार्य कारिणी समिति में प्राय पाँच ही सदस्य होते थे, जो ग्राम समाज द्वारा उस पर प्रतिष्ठित किये जाते थे। केंद्रीय सरकारको विधान निर्माण में हस्तक्षेप करने का कोई अवसर ही न था।

उत्तर और दक्षिण भारत से ऐसे बहुत से लेख मिले हैं जिनमें राजा द्वारा ग्रामके मुखिया और पंचायत को दिये गये आदेशों का विवरण हैं, इससे पता चलता है कि केंद्रीय सरकार को ग्राम व्यवस्था [illegible] साधारण निरीक्षण और नियंत्रण का अधिकार रहता था। इस अधिकार का उपयोग यों होता था कि कभी कभी जिलेका शासक कुछ पूछ ताछ के लिए मुखिया को अपने दफ्तर में बुला लेता था और ग्राम पंचायत के साधारण प्रबंध और हिसाब किताब की जाँच के लिए निरीक्षक भेजे जाते थे। केंद्रीय सरकार के कर्मचारियों द्वारा ग्राम पंचायत के हिसाब किताब की निर्धारित अवधि पर जाँचका उल्लेख चोल कालीन लेखों में किया गया है, और अन्य राज्यों में भी यही स्थिति रही होगी। काम में गड़बड़ करने पर ग्राम पंचायत के सदस्यों को सभा स्वयं पदच्युत कर देती थी, पर कभी कभी केंद्रीय सरकार भी उनपर जुर्माना किया करती थी[1]। दो ग्राम पंचायत में झगड़ा होनेपर साधारणतः मामला केंद्रीय सरकार के सामने ही पेश किया जाता था, पर एक उदाहरण ऐसा भी मिला है जिसमें दो ग्रामों में झगड़ा होने पर तीसरे ग्रामकी पंचायत निर्णायक बनायी गयी[2]।

अस्तु, निष्कर्ष यह है कि केंद्रीय सरकार को केवल साधारण निरीक्षण एवं नियंत्रण का अधिकार था। ग्राम प्रबंध की पूरी जिम्मेदारी ग्राम सभा या पंचायत पर ही थी और उसे अधिकार भी बहुत थे। ग्राम पंचायतें ग्रामकी रक्षाका प्रबंध करती थीं, राज्य-कर एकत्र करती थीं, और अपने कर भी लगाती थीं, लोगों के झगड़ा का फैसला करती थीं और सार्वजनिक हितकी योजनाएँ हाथ में लेती थीं, साहूकार और विश्वस्त का कार्य करती थीं, सार्वजनिक ऋण आदि लेकर अकाल और अन्य संकटों के निवारण का उपाय करती थीं, पाठशालाएँ, चिकित्सालय, अनाथालय आदि खोलती और चलाती थीं, और देवालयों द्वारा विविध सांस्कृतिक तथा धार्मिक कार्यों की व्यवस्था करती थीं। इसमें कोई संदेह नहीं कि

---

१ सी इ ए. रि, १६१५ से १८१ १६१०, स २६८

२ वही, १६११ स ९६

आधुनिक कालमें हिंदुस्थान या योरप अमेरिका में ग्राम संस्थाओं को जितने अधिकार प्राप्त है उनसे कहीं अधिक इन प्राचीन कालीन ग्राम संस्थाओं को थे और इनकी रक्षा करने में वे हमेशा सावधान रहतीं थी। ग्राम वासियों के अभ्युदय और उनकी सर्वांगीण भौतिक, नैतिक और धार्मिक उन्नति के साधन में इनका भाग प्रशंसनीय और महत्वपूर्ण था।

---

# बारहवाँ अध्याय

## आय और व्यय

राज्यकी समृद्धि और स्थायित्व उसकी आर्थिक स्थितिकी सुदृढ़ता पर ही निर्भर है। इस सिद्धांत को प्राचीन भारतीय आचार्य भली भाँति समझते थे। इसी लिए उन्होंने कोष की गणना राज्य के अंगों में की है और कोष या आर्थिक दुर्बलता को राष्ट्र की महान् विपत्ति माना है।

धर्मप्रधान होने के कारण वैदिक वाङ्मय से तत्कालीन राज्यों की आर्थिक व्यवस्था के विषय में अधिक ज्ञान नहीं प्राप्त होता। राज्यों के विकास की प्रारम्भिक अवस्था में राजा की शक्ति अधिक न थी और लोग स्वेच्छा से जो कभी कभी दे देते थे वही उसे कर रूप में प्राप्त होता था। अस्तु, राजा अपने अनुयायियों और कर्मचारियों का पोषण अपनी ही भूमि, चरागाहों और गोधन से प्राप्त होने वाली आय से ही किसी भाँति किया करता था। देवताओं को प्रसन्न करने के लिए चढ़ायी जाने वाली भेंट का नाम ही 'बलि'[1] राजा को स्वेच्छा से दिये जाने वाले करों या अन्य उपहारों के लिए भी प्रयुक्त होने लगा। राज्य भ्रष्ट राजा के पुन राज्य प्राप्ति के समय प्रार्थना की जाती है कि इंद्र भगवान उसे प्रजा से 'बलि' दिलवाने में सहायता दें[2] और उसे प्रजा से प्रचुर उपहार और 'बलि' प्राप्त करने का सौभाग्य प्राप्त हो[3]। इन प्रार्थनाओं से भी यह ध्वनि निकलती है कि जनता अभी राजा को नियमित कर देनेमें अभ्यस्त न हो पायी थी।

धीरे धीरे इस स्थिति में परिवर्तन हुआ। परवर्ती वैदिक वाङ्मय में राज्याभिषेक के समय के एक मन्त्र में राजा 'प्रजाका खानेवाला' (विशामत्ता[4]) कहा गया है। इस संबोधन से यही बोध होता है कि लोग राजाको नियमित रूपसे कर दिया करते थे और इसी के बल पर राजा अपने कर्मचारियों सहित ठाट बाट से रहता था।

---

१ देखिए ऋग्वेद ५. १. १०।

२ अथा ते इन्द्रः केवलीः प्रजा बलिहृतस्करत्। ऋ० १०. १७२. ६।

३ अथर्व ३. ४. ३।

४ विशामत्ता समभवत्। ऐत. ब्रा. ७, २९।

वे इस कालमें ब्राह्मण लोग पौरोहित्य वृत्ति करते थे, जिसमें अधिक लाभकी गुंजायश न थी, क्षत्रिय लोग नये प्रदेशों के जीतने में ही लगे थे, और शूद्रों के पास कोई सम्पत्ति न थी। अतः कर का मुख्य भार वैश्यों पर ही पड़ता था और बहुत से स्थलों पर उनका वर्णन करदाताओं के रूपमें हुआ है¹। पर यह भी न समझना चाहिये कि अन्य लोग कर देने से एकदम मुक्त थे क्योंकि राजा को बहुत से स्थलों पर सबसे कर लेनेवाला कहा गया है²।

पहले के अध्यायों में दिखाया जा चुका है कि प्रारंभ में राजा की स्थिति सरदार मंडल के प्रधान की सी थी। अतः यह भी संभव है कि राजा के अतिरिक्त अन्य सरदार लोग भी अपना अलग कर वसूल करते थे। इस अनुमान का समर्थन शतपथ ब्राह्मण के इस कथन से होता है कि 'दुर्बलों को बहुधा बलवानों को कर देना पड़ता है³।

'भागदुघ' (राजा का भाग वसूल करनेवाला) और 'संग्रहीता' (कर जमा करने वाला) जो इस समय के 'रत्नी' मंडल में भी थे, संभवतः कर विभाग के ही अधिकारी थे। संभवतः पहले का काम अन्न तथा अन्य उत्पादित सामग्रियों में से राजा के भाग का अंश एकत्र करना था और दूसरे का काम इन्हें भंडारों और कोषों में संचित रखना था।

राज्य की आय के स्रोत कृषक और पशुपालक थे। कृषक राजाको अपनी फसलका एक भाग दिया करते थे, जिसका परिमाण वैदिक ग्रन्थों में नहीं बताया गया है। उस समय के समाज में पशुपालकों का आजकल की अपेक्षा बहुत अधिक महत्व था, क्योंकि समाज को पशुपालन को दशा से कृषि में प्रवेश किये अधिक समय न हुआ था। ये लोग कर में गाय, बैल, और घोड़े दिया करते थे⁴। राज्य इन सब के एक निश्चित अंश का अधिकारी था।

प्रजा से 'भाग' के अतिरिक्त राजा युद्धमें विजित शत्रुओं या सरदारों से भी खिराज या कर पाया करते थे⁵। वैदिक कालमें वाणिज्य व्यवसाय की आर्यों में विशेष प्रतिष्ठा न थी इसलिए, इस स्रोत से विशेष आय न थी। खानों

१ अन्यस्य बलिकृत्। ऐत ब्रा ७ २९,-शत ब्रा ११ २ ६ १४।
२ विशोऽद्य सर्वा। अथर्व ४ २२, ७।
३ शत ब्रा ११ २ ६ १४।
४ एवं मत्र ग्रामे अश्वेषु गोषु। अथर्व, ४ २२ २।
५ ऋग्वेद, ७ १८, १९।

पर राज्य का अधिकार था या नहीं और राज्यद्वारा उनकी खुदाई की जाती थी या नहीं इसका ठीक पता नहीं।

हॉपकिंस का यह मत है कि वैदिक काल में कर बहुत अधिक और कठोर थे, और राजाको शोषक प्रवृत्ति का नियन्त्रण करने के बजाय पुरोहित उसे अपनी प्रजा का 'भक्षण' करने में प्रोत्साहन देते थे[१]। परन्तु यह धारणा ठीक नहीं है। हॉपकिंस 'विशामत्ता' शब्द से धोखा खा गये हैं। जैसा कि 'वैदिक इंडेक्स' में कहा गया है इस उक्ति का स्रोत इस प्रथा में है जिसमें राजा और उसके कर्मचारियों का पालन प्रजा के उपहारों से चलता था, जिसके अनेक उदाहरण अन्य देशों में भी प्राचीन काल में पाये जाते हैं[२]। ब्राह्मण ग्रन्थों में 'अत्ता' शब्द का प्रयोग बहुधा 'भोक्ता' के अर्थ में हुआ है। यथा, एक जगह पति को 'अत्ता' ( भोक्ता ) और पत्नी को 'आद्य' ( भोग्या ) कहा गया है[३]। इसका अर्थ यह तो नहीं हो सकता कि पति पत्नी का खानेवाला या पीड़क था। फिर यह भी ध्यान रखना चाहिये कि 'विशामत्ता' का प्रयोग लाक्षणिक अर्थ में और राज्याभिषेक के वर्णन के प्रसंग में हुआ है जहाँ राजा की शानशौकत का बड़ा लंबा चौड़ा वर्णन किया गया है। यथा, "आज प्रतिष्ठित हो रहे हैं सब लोगों के शासक, प्रजा के खानेवाले ( विशामत्ता ), दुर्गों को तोड़नेवाले, दैत्यों का नाश करनेवाले और धर्म तथा ब्राह्मणों का प्रतिपालन करनेवाले"। पाँचवें अध्याय में बताया जा चुका है कि इस समय राजा की स्थिति बड़ी ही कमजोर थी और उसके ऊपर जनता की संस्था 'समिति' का कड़ा नियंत्रण रहता था। अतः यह समझ प्रतीत नहीं होता कि इस समय के लोग करों के भार से पिसे जा रहे थे।

वैदिक युग के बाद और मौर्य कालके पूर्व बीचके समय की कर व्यवस्था के बारे में बहुत कम ज्ञान है। इस युग का कुछ हाल जातकों से मिलता है, पर उनसे भी इस विषय पर बहुत कम जानकारी प्राप्त होती है। वे केवल यह बताते हैं कि अच्छे राजा केवल विधानसम्मत कर ही लेते थे और दुष्ट शासक नाना प्रकार के अवैध कर लगाकर प्रजाको इतना सताते थे कि वे कर वसूल

१ हापकिंस, 'इंडिया ओल्ड ऐंड न्यू' पृ० २४०।
२ वैदिक इंडेक्स, 'राजन्'।
३ शतपथ ब्रा. १ २ ३, ६।

करनेवाले कर्मचारियों के भय से भागकर जगल में शरण लेते थे[१]। इन उद्धरणों से कर व्यवस्था के वास्तविक रूप के बारे में कुछ भी ज्ञात नहीं होता।

मौर्य कालमें हमें निश्चित जानकारी प्राप्त होती है। अर्थशास्त्र, धर्मसूत्रों और स्मृतियों से पर्याप्त सामग्री मिलती है, जिनकी छानबीन तत्कालीन शिला और ताम्रलेखादि और यूनानी इतिहासलेखकों के विवरणों से भी की जा सकती है।

प्रारंभ में ही कर व्यवस्था के मूल सिद्धान्तों पर विचार कर लेना सुविधा जनक होगा। इस संबंध में स्मृतियों ने जो सिद्धांत प्रतिपादित किये हैं, उनसे श्रेष्ठ और दोष रहित दूसरे शायद ही हो सकते हैं।

(१) कर न्यायोचित और सीमित होने चाहिये। अत्यधिक कर लेनेवाले राजा से जनता जितनी रुष्ट होती है उतनी और किसीसे नहीं[२]। माली फूल और फल तोड़ लेता है पर वृक्षको हानि नहीं पहुंचाता[३]। राजाको भी इसी भाँति कर उगाहना चाहिये कि प्रजाको कष्ट न पहुँचे। बकरी काट डालने से अधिक से अधिक एक दिन का आहार मिल जायगा पर उसे पालने से तो अनेक वर्षों तक नित्य दूधका लाभ होता है[४]।

(२) उचित कर की कसौटी यह है कि राजा और प्रजा, विशेषत कृषक और व्यवसायी, दोनों समझें को हमें अपने परिश्रम का उचित लाभ मिल रहा है[५]।

(३) वणिज और उद्योग में लाभ पर कर लगाना चाहिये आमदनी पर नहीं।

(४) किसी भी वस्तु पर कर एक ही बार लिया जाय दुबारा नहीं[६]।

---

१ जातक, ४ पृ ३६६, ५ ३८६, पृ १०३। २ पृ १७ कर वसूल करनेवाले, 'बलिसाधक' या 'बलिपतिग्राहक' पुकारे जाते हैं। इनमें वैदिक शब्द 'बलि' की परंपरा कायम चली आती है।

२ प्रद्विषन्ति परिख्यात राजानमतिखादिनम्। म भा, १२ ८७ ७९।

३ फलार्थी नृपतिर्लोकान्पालयेद्यत्नमास्थित। दानमानादितोयेन मालाकारोऽङ्कुरानिव ॥ पचतन्त्र १ १४२।

४ प्रजामिव प्रजां हन्यायो मोहात्पृथिवीपति। तस्यैका जायते प्रीतिर्न द्वितीया कथंचन ॥ वही २४१।

५ विक्रय प्रयमध्वान भक्त च सपरिव्ययम्। योगक्षेमं च संप्रेक्ष्य वणिजो दापयेत्करान् ॥ मनु ७ १२७।

६ वस्तुजातस्यैकवार शुल्क ग्राह्य प्रयत्नत।

( ५ ) यदि कर बढ़ाना आवश्यक हो जाय तो वृद्धि एकाएक नहीं प्रत्युत धीरे धीरे की जाय[1]।

( ६ ) राष्ट्रपर संकट के अवसर पर ही अतिरिक्त कर लगाना चाहिये। जनता को भली भाँति स्थिति समझा देनी चाहिये ताकि वह स्वेच्छा से कर दे। राजा को कभी न भूलना चाहिये कि अन्य उपाय न रहने पर ही अतिरिक्त कर लगाया जाय[2]।

सभी लोग स्वीकार करेंगे कि उपर्युक्त सिद्धांत आदर्श हैं और आधुनिक युग के लिये भी उतने ही उपयुक्त हैं जितने प्राचीन युगके। इनका पालन कहाँ तक होता था इस पर भी आगे चलकर हम विचार करेंगे।

परिस्थिति के अनुसार नियमित कर में पूरी या अंशतः छूट देनेके बारे में भी बहुत ही न्यायसंगत व्यवस्था की गयी थी। अर्थशास्त्र और शुक्रनीति दोनों का मत है कि यदि कोई व्यक्ति अपने उद्योग से बेकार भूमिको कृषियोग्य बनावे या सरोवर आदि बनवा कर सिंचाई द्वारा भूमि की उत्पादन शक्ति बढ़ावे तो सरकार उसे नाममात्र का कर लेकर भूमि दे और धीरे धीरे उसे बढ़ाकर ४-५ वर्षों में साधारण स्तर पर लावे[3]। इस बातके पर्याप्त प्रमाण हैं कि प्राचीन काल से १८ वीं शताब्दी के अंत तक भारत में राज्य इस नीतिका अनुसरण करते थे[4]।

राजकीय सेना में नियमित रूप से पर्याप्त संख्या में सैनिक भेजनेवाले ग्राम भी कर से मुक्त कर दिये जाते थे।

गूँगे, बहरे, अंधे और अन्य अपाहिज व्यक्ति भी अपनी गरीबी के कारण कर से मुक्त किये जाते थे। यह भी कहा गया है कि गुरुकुल में विद्याध्ययन करनेवाले ब्रह्मचारी और वनों में तप करनेवाले तपस्वी भी कर से मुक्त किये जाने के अधिकारी हैं, क्योंकि इनकी कोई आमदनी नहीं थी। स्त्रियों को

---

1 अल्पेनाल्पेन देयेन वर्धमानं प्रदापयेत्।
ततो भूयस्ततो भूयः क्रमवृद्धिं समाचरेत्॥
दमयन्निव दम्यानि शश्वद्भारं विवर्धयेत्॥ म. भा. १२. ८८, ७-८।

२ म. भा. १२-८७ २१-२२, शुक्रनीति ४. २. १०

३ अर्थशास्त्र ४ अध्याय ९, शुक्रनीति ४. २, १२२।

४ ए. क., ३ सेरिंगापट्टण सं. १४८, सौ. इं. ए. रि., १९१२ सं. २२१; इ. म. बे., भाग १ मदुरा सं. १ म.।

प्रारम्भिक कालमें सम्पत्ति का अधिकार बहुत कम था अतः उन्हें भी कर से मुक्त करने की सिफारिश की गई है[1]। बादमें जब उन्हें दायभाग मिला तो केवल निर्धन विधवाएँ और अनाथ स्त्रियाँ ही करमुक्ति के योग्य समझी गयी होंगी।

स्मृतियोंने 'श्रोत्रिय' ( विद्वान् ब्राह्मण ) को भी कर से मुक्त करने पर जोर दिया है[2]। आदर्श श्रोत्रिय का कर्तव्य अकिञ्चनता व्रत धारण कर विद्यार्थियों को निःशुल्क वेद शास्त्रादि की शिक्षा में ही जीवन लगा देना था। और प्राप्त प्रमाणों से सिद्ध होता है कि वे वास्तव में इस कर्तव्य का पालन भी यथासाध्य करते थे अतः यह उचित ही था कि वे राज्य-कर से मुक्त किये जाय। विद्वान् ब्राह्मणों को कभी कभी सरकार से अग्रहार ग्राम भेंट में मिलते थे जिनके सरकारी कर वे आपस में बाँट लेते थे, इस अवस्था में उन्हें कुछ कर देना पड़ता था[3]। यह उचित भी था, क्योंकि *अब वे अर्थहीनता के आधार पर पूरी मुक्ति पाने के* अधिकारी न रह जाते थे। पर यदि ब्राह्मणों को इन ग्रामों से अपने हिस्से में मिलने वाला धन स्वल्प होता तो इस स्थिति में उन्हें सरकार पूरी मालगुजारी माफ कर देती थी[4]। मगर ऐसे करमुक्त श्रोत्रियों की संख्या बहुत कम रहती थी।

---

१ अकरः श्रोत्रियः। सर्ववर्णानां स्त्रियः। कुमाराश्च प्राग्व्यञ्जनेभ्यः। ये च विद्यार्थाः वसन्ति। तपस्विनश्च ये धर्मपराः। शूद्रश्च पादावनेक्ता। अन्धबधिरमूकरोगाविष्टाश्च। आप ध सूत्र ११ १० २६, १४ १७।

ए क , ४, चामराजनगर, सं १८९ और बेलूर सं २ इन लेखों से स्पष्ट सिद्ध होता है कि इन सिद्धांतों का अनुसरण किया जाता था। बेलूर लेख में कहा गया है कि जीविका का साधन न रहने पर न केवल, पाँच वाराह कर देने से ही मुक्त की जाय वरन् उसे छ वाराहों की वृत्ति भी दी जाय।

२ म्रियमाणोऽप्याददीत न राजा श्रोत्रियात्करम्। मनु, ७ १३३

३ सिंदुपुर अग्रहार को १०० निष्क और केशवपुर अग्रहार को ११० निष्क मालगुजारी में देना पड़ता था। ए. क ५ चन्नराय पट्टण स १०५ और १०९।

४ इ म प्रे , भा १ पृ ७२ यहाँ पूरी मालगुजारी माफ की गयी सही पर बाद के राजाओं ने इसे न माना।

कुछ स्मृतियों ने पूरे ब्राह्मण वर्ग को ही कर से मुक्त करने का आदेश दिया है[1]। पर इस विषय में शास्त्रकारों में मतभेद दिखाई देता है। महाभारत में स्पष्ट कहा गया है कि जो ब्राह्मण अच्छे वेतन पर सरकारी पदों पर हों और जो वाणिज्य, कृषि या पशुपालन जैसी अर्थकारी वृत्ति में लगे हों, उनसे पूरा पूरा कर लिया जाय[2]। जब ब्राह्मण लेखक स्वयं भी इस विषय पर एकमत के नहीं हैं तो स्वभावतः राजाओं ने भी इस आदेशको अनिवार्य न माना होगा। फिर भी पूरे ब्राह्मण वर्ग के कर मुक्त किये जाने के उदाहरण यदा कदा मिलते हैं। परमार वंश के राजा सोमसिंह देव (अनु. १२३० ई.)[3] और विजयनगर के राजा अच्युतराय[4] के लेखों में सब ब्राह्मणों के कर से मुक्त किये जाने का वर्णन किया गया है। पर इन्हीं लेखों से यह भी ज्ञात होता है कि यह एक असाधारण और नयी बात समझी गई, इसी लिए यह इन राजाओं के विशेष श्रेय का कारण भी माना गया। इससे पता चलता है कि ये दृष्टांत साधारण नियम नहीं उसके अपवाद के सूचक हैं।

इस बातकी पुष्टि दक्षिण भारत के कुछ लेखों से और भी पक्की तरह से हो जाती है, जिनमें कर न दे सकने के कारण ब्राह्मण भूस्वामियों की भूमि के नीलाम किए जानेका उल्लेख है। सन् १२१६ ई. के एक लेख से ज्ञात होता है कि व्यवहार भोगनेवाले ब्राह्मणों को भी बकाया भूमिकर पर ब्याज देना पड़ता था। यह बकाया भी तीन माससे अधिक न रखा जाता था, इस अवधि के

---

१ सर्व ब्राह्मणेभ्य करादानं न कुर्यात्। ते हि राज्ञो धर्मकरा।

विष्णु ३ २६

२ गोरक्षकान्वाणिजकांस्तथा कारुकुशीलवान्।
प्रेष्यान्वार्धुषिकांश्चैव विप्राञ्छूद्रवदाचरेत् ॥ ...
...
...
अश्रोत्रियाः सर्व एते सर्वे चानाहिताग्नयः।
तान्सर्वान्धार्मिको राजा बलिं विष्टिं च कारयेत् ॥

म भा १२ ७६ ५ ७।

३ ए इ , ८ पृ २०८।

४ इ म प्रे मा , १ पृ २२ गुप्त शिलालेखों में भी ब्राह्मणों को पूरी करमुक्ति कभी कभी मिलने का वर्णन आता है; देखो, इ म प्रे, मा १ पृ १२

समाप्त होने पर न देनेवालों की भूमि बेचकर बकाया वसूल कर लिया जाता था[१]। एक अन्य लेखसे पता चलता है कि बकाया चुकाने के लिए कभी तीन महीने के एवम दो वर्ष तक मोहलत दी जाती थी, पर इसके बाद पूरा चुकता किये बिना जमीन नहीं बचायी जा सकती थी[२]। उत्तर भारत के इस प्रकार के उदाहरण नहीं मिले हैं पर यह मानना गलत न होगा कि पूरे ब्राह्मण वर्ग के कर मुक्त किये जाने के उदाहरण प्राचीन भारत में विरले ही थे। साधारणतः ब्राह्मणों को भी कर देना पड़ता था, सिवा विद्वान् ब्राह्मणों ( श्रोत्रियों ) के, जो निर्धन होते थे और जिन्हें राज्य से कोई वृत्ति भी न थी।

जिन देवालयों के पास विस्तृत भूमि थी, वे भी कर से मुक्त न थे। जिन मंदिरों की आय कम रहती भी उनसे आंशिक कर ही लिया जाता था, लेकिन जिनकी आमदनी काफी थी उनसे पूरा पूरा कर वसूला जाता था। राज्यकर चुकाने के लिये मंदिरों द्वारा अपनी भूमि के कुछ अंश बेचने के भी उदाहरण मिलते हैं[३]। कभी कभी तो बकाया लगान के लिये राज्य द्वारा ही मंदिरों की भूमि बेचे जाने के भी उदाहरण मिलते हैं[४]।

अब करों पर विचार करना चाहिये। भूमिकर ही राज्य की आय का मुख्य साधन था। उत्कीर्ण लेखों में इसका उल्लेख कभी 'भागकर' और कभी 'उद्रंग' नाम से किया गया है। स्मृतियों में कर की कोई एक ही दर नहीं निश्चित की गयी है, आठ फी-सदी से २५ फी सदी तक कर लेनेका निर्देश मिलता है[५]। भूमि की अच्छाई बुराई के कारण ही यह अंतर पाया जाता है। उदाहरणार्थ जब मनु एकही सांस में आठ, बारह या सोलह प्रतिशत भाग कर में लेनेका निर्देश करते हैं,[६] तब यह स्पष्ट है कि भूमि की किस्म के अंतर को ध्यानमें रखकर ही उन्होंने यह निर्देश दिया है। कुलोत्तुंग चोल ने कर के हिसाब के लिये भूमि को आठ श्रेणियों में विभाजित किया था[७]। भिन्न भिन्न राज्यों में करकी भिन्न भिन्न दर होने या एक ही राज्य द्वारा आवश्यकतानुसार भिन्न भिन्न समय पर भिन्न

१ ए क , ५ अर्सिकेरा सं १२८।
२ इ म प्रे मा २ पृ ११४५
३ सो इ ए रि , १८९० सं ४०
४ इ म प्रे , मा २ पृ १२२२
५ मनु ८ ११० , गौतम १० २४ २७, अर्थशास्त्र ५–२।
६ धान्यानामष्टमो भाग षष्ठो द्वादश एव वा। ८ १३०।
७ इ म प्रे , १ पृ १२९–१३०

भिन्न दरसे कर लगाये जाने के कारण भी, स्मृतियों में इस विषय में भिन्न भिन्न निर्देश मिलते हैं[१]। फिर भी साधारण परिपाटी उपज का छठा भाग ही भूमिकर के रूप में लेने की थी। बंगाल[२] और बुंदेलखंड तथा बहुधा अन्यत्र भी कर एकत्र करनेवाले कर्मचारियों का नाम ही 'षड्भागिकृत' पड़ गया था।

पर महत्वाकांक्षी राज्यों के लिए १६ प्रतिशत भूमिकर पूरा न पड़ता था। अर्थशास्त्र[३] और यूनानी लेखकों[४] के विवरण से ज्ञात होता है कि मौर्य शासन में भूमिकर कृषक की आय के २५ प्रतिशत के हिसाब से लिया जाता था, अशोक ने भगवान् बुद्ध के जन्मस्थान लुम्बिनी ग्राम में विशेष रियायत स्वरूप यह दर आधी ( अर्थात् उपजका आठवाँ भाग ) कर दी थी[५]। चोल शासनमें साधारण भूमि पर २० प्रतिशत और सरोवर सिंचित धान उत्पादन करनेवाली भूमि पर ३३ प्रतिशत लिया जाता था[६]। राजाधिराज चोल के राज्य में मंदिरों को रियायत के स्वरूप १० प्रतिशत कर देना पड़ता था, अर्थात् साधारण भूमि कर इससे अधिक सम्भवतः २० से ३० प्रतिशत रहा होगा।

यह कहना कठिन है कि सरकार खेत में होनेवाले पूरे गल्लेका छठवाँ भाग लेती थी या खर्च से बची हुई उपज का। जातक कथाओं में फसल बटोरते समय सरकारी कर्मचारियों या बलिपतिगाहकों का उपस्थित रहने का वर्णन है इससे पता चलता है कि समूची उपजका ही भाग लिया जाता था[७]। पर इसका भी कोई प्रमाण नहीं कि राज्य कर लेते समय कृषिका खर्च बाद न करता रहा हो खासकर जब उसकी दर इतनी ऊँची २५ या ३३ प्रतिशत रही हो। शुक्रनीति, जो ३३ प्रतिशत की अनुमति देती है स्पष्ट कहती है, कि कृषक को जितना भूमिकर और कृषिका खर्च देना पड़ता है कमसे कम उसका दूना उसे मिलना चाहिए

१ षड्भागमुपलहाया याथवा प्रजानां पीडा न स्यात् तावदेव प्रजापालन-स्यावश्यकत्वात् ॥ स्मृतिरत्नाकर पृ ६२।

२ सेन 'इंसक्रिप्शन्स फ्रॉम बंगाल' सं १।

३ भा २ अ १। ४ ऐंशेंट इंडिया ऍज डिस्क्राइब्ड बाय मेगास्थेनीज़।

५ हिद भगवा जाते ति लुंबिनिगामे उबलिके कटे अठभागिय च। ( रुम्मिनदेइ शिलालेख )

रामायण ३ ।६।१४ में भी २५ प्रतिशत का विधान है।

६ ए. क., भा. १० मुलबागल सं ४९ क और १०७।

७ भा. २ पृ ३७८।

आयके रूपमें मिलना चाहिये[1] । इससे प्रतीत होता है कि सरकार का भाग पूरे उत्पादन का लगभग १६ प्र श और आय का २१ प्र श होता था । प्रकृतिजन्य कारणों से क्षतिग्रस्त होने पर, यथा समुद्र के बढ़ाव से क्षति बढ़ाई होने आदि पर, परिस्थिति के अनुसार सरकार कर में भी छूट देती थी[2] पर इस प्रकार की स्थितिमें कर मे सुविधा अपने आप भी मिल जाती थी, कारण कर तो उत्पादित अनाज का ही एक अंश होता था अतः यदि उत्पादन कम होता था तो कर भी उसी हिसाब से कम हो जाता था ।

भूमिकर अनाज के रूप में ही लिया जाता था यह सिद्ध करने के लिए प्रचुर प्रमाण हैं । भागकर नाम ही इस बातका सूचक है कि यह खेत में होने वाली फसल का ही एक भाग था । जातकों में कर एकत्र करने वाले कर्मचारी को 'द्रोणमापक' अभिधान दिया गया है, जिसका अर्थ 'द्रोण की माप से अनाज नापने वाला' होता है । जातकों मे ऐसे भी धर्मभीरु व्यक्तियों की कथा है जो अपने ही खेत से एक मुट्ठी धान की बाली तोड़ लेने पर पछतावा करते देखे जाते हैं कि इससे राजा अपने भाग से वंचित हो जाता है[3], अपराध में ऐसे अवसर पर जुर्माने का भी विधान है[4] । स्थान स्थान पर राज्य की विशाल राशियाँ या कोठियां होती थीं, जहाँ भूमिकर में मिले अन्न का संचय किया जाता था । इसकी देखरेख राजकीय अधिकारी करते थे जो घुन लगने या सड़ने के पूर्व ही इसकी निकासी की व्यवस्था करते थे[5] ।

कुछ लेखों से यह भी ज्ञात होता है कि ९ वीं शताब्दी के बाद कहीं कहीं भूमिकर नकद भी वसूल किया जाता था । युक्तप्रांत के १० वीं शताब्दी के एक गुर्जर प्रतिहार दान पत्र में एक गाँवका आमदनी में से ५०० मुद्रा किसी देवालय के लिए लगाये जानेका वर्णन है[6] । [इसी कालके उड़ीसा के एक लेखमे ४२ 'रूपयों' ( चाँदी के सिक्के ) की आमदनी के एक गाँव के दानका विवरण है[7] । राजराजेश्वर मंदिर के ११ वीं शताब्दी के दो अभिलेखों में ५ ग्राम

---

१ राजभागादिव्ययतो द्विगुणा लभ्यते यत ॥
कृषिकृत्यं तु तच्छ्रेष्ठं तन्न्यून तु सद् नृणाम् ॥ ४ २ ११५ ।

२ इ म प्रे , १ पृ ३२६ ।

३ मा २ पृ ३७८ ।

४ मा २ क २२ ।

५ शुक्रनीति, ४ २ १६-३ ।

६ इ ऐ., १६ १७४ ।

७ एपि, इ, १२ पृ २० ।

की आमदनी का विवरण दिया गया है, इनमें से ३० ग्रामों में सरकारी कर अनाज के रूपमें ही, प्रति 'वेलि' १०० 'कलम' धान के हिसाब से, लिया जाता था, पर ५ ग्रामों में यह सिक्कों में १० स्वर्ण कलंजु प्रति 'वेलि' की दर से लिया जाता था[1]। इससे प्रतीत होता है कि ९ वीं शताब्दी के आस पास नकद कर लेने का प्रारंभ हुआ। पर ऐसे उदाहरण विरल ही हैं।

भूमिकर नकद लिये जाने की अवस्था में यह अवश्य ही दो किस्तों में शरद और वसंत ऋतुओं फसल बटोरते समय लिया जाता रहा होगा[2]। गुजरातके एक लेखसे ज्ञात होता है कि कभी कभी राष्ट्रकूट शासन में यह तीन बार में एकत्र किया जाता था[3]।

भूमिकर का प्रमाण समय समय पर बदलता था। स्मृतियों ने राज्य को आवश्यकतानुसार इसके वृद्धि की भी गुंजाइश रखी है। साथ ही सिंचाई की नहर तय्यार होने पर कर में कमी करना भी आवश्यक थी। बनवासी के एक उत्कीर्ण लेख से ज्ञात होता है कि ऐसे अवसरों पर सरकार अपने कर्तव्यपालन से विरत न होती थी[4]।

भूमिकर न चुकाने पर एक निश्चित अवधि के बाद, जो समय और स्थान के अनुसार भिन्न भिन्न थी, भूमि बेच दी जाती थी। राजेंद्र चोलके[5] समय यह अवधि ३ साल की थी, कुलोत्तुंग[6] ने इसे घटा कर दो वर्ष कर दिया था बकाया रकम पर व्याज भी लगाया जाता था। पहले दिखलाया जा चुका है कि ब्राह्मणों की और मंदिरों की भूमि भी कर न देने के कारण जप्त कर ली जाती थी। पर आश्चर्य की बात है कि स्मृतियों में कहीं भी राज्य द्वारा नादेहन्दों की भूमि जप्त करने के अधिकार का उल्लेख नहीं है। क्या यह अधिकार ६०० ई० के बाद ही अस्तित्वमें आया?

यहाँ इस प्रश्न पर भी विचार करना है कि कृषियोग्यभूमि का स्वामी कौन होता था। यदि भूमि का स्वामी राज्य था तो कृषक से लिये जानेवाले धनको मालगु

---

१ सौ इ इ भा २ सं ५ और ९।

२ भट्टस्वामी ( अर्थशास्त्र २, १५ ) और कुल्लूक (मनु ८, २०७) ने इस प्रणाली का प्रतिपादन किया है।

३ इंडि एंटि, १३ पृ ६८।

४ ए क ८ सोराब स ८३।

सौ इ इ, ३, स ४। ६ ई म प्रे, भाग २ पृ १२४९

भागी मानना पड़ेगा, भूमिकर नहीं। पर यदि भूमि का स्वामी कृषक था तो इसे भूमिकर कहना होगा।

आजकल की भाँति प्राचीन कालमें भी इस प्रश्न पर मतभेद था। मनुस्मृतिमें कहा गया है कि भूगर्भ की निधियोंका स्वामी राजा है क्योंकि वह भूमि का भी *अधिपति* है[1]। इससे केवल कृषियोग्य ही नहीं सब प्रकार की भूमि पर राजाके स्वामित्व का समर्थन होता है। अर्थशास्त्र के टीकाकार भट्टस्वामी ने एक श्लोक उद्धृत किया है जिसमें यह प्रतिपादित किया गया है कि भूमि और जलाशयों पर राजा का ही स्वामित्व है[2] इतर व्यक्ति का नहीं। डायोडोरस का भी कथन है कि भारतमें भूमि का स्वामी राजा ही माना जाता है, कोई व्यक्ति मालिक नहीं माना जाता। उपर्युक्त इन तीन मतों के विरुद्ध, जो इस विषय में *निश्चयात्मक नहीं माने जा सकते*,[3] हमारे सामने पूर्व मीमांसा की स्पष्ट उक्ति है जिसमें कहा गया है कि कुछ यज्ञों के अंत में राजा द्वारा सर्वस्व दान का विधान है पर इस अवसर पर राजा प्रजा की निजी भूमि दानमें नहीं दे सकता[4]। अर्थशास्त्र भी

---

1 निधीनां तु पुराणानां धातूनामेव च क्षितौ।
अर्धभाग्रक्षणाद्राजा भूमेरधिपतिर्हि सः ॥ ८ ३९।

2 राजा भूमेः पतिर्दृष्टो शास्त्रज्ञैरुदकस्य तु।
ताभ्यामन्यत्तु यद्द्रव्यं तत्र स्वाम्यं कुटुम्बिनाम् ॥ भा २ अध्याय २४

3 संभव है कि भूगर्भस्थ निधियों का स्वामित्व सिद्ध करने के लिए ही मनु ने समस्त भूमि पर राजा का आधिपत्य प्रतिपादित किया हो। भट्टस्वामी का आशय भी साधारणतः जल और स्थल पर राजा का आधिपत्य प्रतिपादित करना था जैसे आजकल जल स्थल और आकाश में राज्य का आधिपत्य माना जाता है। राजकाय भूमि से ही यूनानी लेखकों ने समस्त भूमि पर राजा के स्वामित्व की कल्पना कर ली हो। इस संबंध में युवान च्वांग के मत का पता उसके यात्रा विवरण से नहीं चलता। देखिये भाग १ पृ १७६।

4 न भूमिः सर्वान् प्रति अविशिष्टत्वात्। पू० मी० ६ ७ ३ इस पर का शाबरभाष्य ऐसा है —

य इदानीं सार्वभौमः स तर्हि भूमिं दास्यति।
सोऽपि नेति ब्रूमः। कुतः।
सार्वभौमत्वे त्वस्यैतदाधिक्यं यदसौ पृथिव्यां सम्भूतानां व्रीह्यादीनां रक्षा-
णेन निर्दिष्टस्य कस्यचिद्भागस्येष्टे न भूमेः।

राजकीय भूमि और प्रजाकी व्यक्तिगत भूमि में स्पष्ट अंतर करता है[१]। नारद भी कहते हैं कि राजा जनता के गृह और क्षेत्र के स्वामित्व में हस्तक्षेप न करे अन्यथा इससे पूरी अव्यवस्था फैल जायगी[२]। नीलकण्ठ भी व्यवहारमयूख में स्पष्ट कहते हैं कि यद्यपि राजा समस्त पृथिवी का अधिपति है, फिर भी क्षेत्र आदि ( खेत ) का स्वत्व जनता का ही है राज्य का नहीं[३]।

प्रागैतिहासिक कालमें भूमि पर पूरे समाज का स्वामित्व माना जाता था, इसका पता कुछ आचार्यों के इस मत से चलता है कि पूरे ग्राम, गोत या बिरादरी की अनुमति से ही भूमि बेची या हस्तांतरित की जा सकती है[४]। भूमि के इस समाजगत स्वामित्व का यह अर्थ नहीं कि समाज सरकार द्वारा किसी व्यक्ति की भूमि छीन सकता था, इससे तो केवल भूमिके हस्तांतरित किये जानेपर एक रोक सी रहती थी ताकि कोई अवांछनीय व्यक्ति ग्राम में न आ जाय। यह ध्यान में रखना चाहिये कि वैदिककाल मे राजा भी कोई भूमि दानमें तभी दे सकता था जब पड़ोसी उसमें आपत्ति न करें[५]।

प्रागैतिहासिक कालमें समाजगत स्वामित्व का प्रभाव ऐतिहासिक कालमें दो बातों के रूप में देख पड़ता है। भूमिकर न देने पर भूस्वामी को उसकी भूमि से हटा सकने का राज्य का अधिकार मकानदार के किराया न देनेवाले किरायेदार को हटा सकने के अधिकार के समान है। यह स्पष्ट सिद्ध करता है कि पहले राज्य सब भूमि का स्वामी था। ऐतिहासिक काल में भी ऊसर जंगल और खानों पर राज्य का अधिकार पूर्व काल के उसके समस्त भूमि पर स्वामित्व के ही आधार पर था।

---

१ भाग २ अध्याय २३।

२ गृहक्षेत्रे च [redacted] द्वे वासहेतु कुटुम्बिनाम्।
तस्मात्ते नाक्षिपेद्राजा सर्वेराधिपतिर्हि सः ॥ ३ ४२।

३ तद्ग्रामक्षेत्रादौ स्वत्व तु तत्तद्भौमिकानामेव। राज्ञां तु करग्रहणमात्रम्।
अतएव इदानींतनपारिभाषिकक्षेत्रदानादौ न भूदानसिद्धि।
किंतु वृत्तिकल्पनामात्रमेव।

व्यवहारमयूख, स्वत्वागम अध्याय।

४ स्वग्रामज्ञातिसामन्तदायादानुमतेन च।
हिरण्योदकदानेन षड्भिर्गच्छति मेदिनी। मिताक्षरा याज्ञ २ ११२।

५ शत ब्रा १ ७ ३ ४, ८, १ १ ८।

इस बात के निश्चित और प्रबल प्रमाण हैं कि ६०० ई० पू० के बाद से कर न देने की अवस्था को छोड़ कर शेष किसी भी स्थिति में सरकार किसी भी व्यक्ति की भूमि नहीं छीन सकती थी। लोगों को अपनी भूमि दान करने बेचने या बंधक रखने की पूरी आजादी थी। अम्बपाली और अनाथपिंडिक ने बौद्ध संघ को वैशाली और श्रावस्ती में विस्तृत भूमि दान दी थी। जातक में भी मगध के एक ब्राह्मण द्वारा अपनी भूमि दूसरे को देने का उल्लेख है[1]। उत्कीर्ण लेखों में भी अनेक व्यक्तियों द्वारा बिना सरकार की ओर से किसी बाधा या आपत्ति के अपनी भूमि के दानों के बहुत से उल्लेख मिलते हैं[2]।

इसमें संदेह नहीं कि उत्कीर्ण लेखों में राज्य द्वारा ब्राह्मणों या देवालयों को पूरे गाँव दान में दिये जाने के उदाहरण मिलते हैं, पर इससे कृषियोग्य भूमि पर राज्य का स्वामित्व नहीं सिद्ध होता। कारण इन दोनों को राज्य को मिलनेवाले कर, जिनमें भूमिकर भी शामिल है, अपने लिये लेने का ही अधिकार दिया जाता था, इससे गाँव में रहनेवाले व्यक्तियों को निजी भूमि के स्वत्व पर कोई प्रभाव नहीं पड़ता था। दानपत्रों में लोगों से अपनी भूमि छोड़ देने को कभी नहीं कहा जाता, उनसे केवल यही कहा जाता है कि दान पाने वाले व्यक्ति का यथोचित सम्मान करें और राज्य अधिकारी को जो कर दिये जाते थे वे उसे दिये जायँ। भविष्य में आनेवाले शासकों को गाँव की भूमि पर कब्जा करने से नहीं वरन् गाँव से कर उगाहने को बरजा जाता है[3]।

कभी कभी राज्य द्वारा भूमिदान के भी अनेक उदाहरण मिलते हैं, पर इनमें पूरा ग्राम नहीं वरन् उसमें स्थित भूखण्ड, जो कभी कभी छितरे भी रहते हैं, दान किये जाते हैं। यथा, मकमी के भुवसेन एक ग्राम के देवालय को १६० पादावर्त भूमि देना चाहते थे, इसमें उन्होंने ग्राम के उत्तर पश्चिम में स्थित चार टुकड़े और उत्तरपूर्व के चार टुकड़े जिनका माप ३०० पादावर्त था और ४० और २० पादावर्त के दो खेत कुएँ से सींचे जानेवाले दिये[4]। यदि राजा

---

१ जा ४, पृ० २८१।

२ एपि इ, ८ नासिक सं० ११।

३ ते यूयं समुचितभागभोगकरहिरण्यादिप्रत्यायोपनयनं करिष्यथ आज्ञाश्रवणविधेयाश्च भविष्यथ। कॉ इ इ भा ३ पृ ११२।
देखिये खोह ताम्रपत्र, वही पृ १२६ १३२। पाली दानपत्र, एपि इ, २ पृ ३०४, बाह दानपत्र, एपि इ, १६ पृ १९।

४ एपि इ, ३ पृ ३२१।

ग्राम की पूरी भूमि का स्वामी होता तो वह १६० पादावर्त का पूरा एक चक ही दे सकता था और पानेवाला भी यही पसंद करता। पर ऐसा न करने का कारण यही हो सकता है कि राजा या सरकार के अधिकार में गाँव के कुछ थोड़े से खेत थे, जो उसे उत्तराधिकारी न रहने या कर के बकाया में मिल गये थे। आजकल की भाँति प्राचीन कालमें भी प्रत्येक ग्राम में कुछ भूमि राज्य के अधिकार में रहती थी, इन्हें कुछ लेखों में 'राज्य-वस्तु' कहा गया है[1]। जब राजा भूमिदान करना चाहते थे तो यही राजकीय खेत दे देते थे[2]। जब 'राज्यवस्तु' में कोई खेत न होते तो वे खरीद कर भूमि दान करते थे, एक लेख में एक वैदुम्ब वंशी राजा द्वारा ( ९५० ई ) ग्राम सभा से ३ वेलि भूमि खरीद कर देवालय को दिये जाने का वर्णन है। कुछ चोल लेखों में भी ऐसे ही उदाहरण मिलते हैं जिनमें राज्य की अपनी भूमि न होने पर अन्य व्यक्तियों से खरीद कर दान किये गये थे[3]।

कुछ अन्य लेखों से उपर्युक्त बात और भी स्पष्ट हो जाती है। एक लेख में दक्षिण के राष्ट्रकूट सम्राट् अमोघवर्ष ( ८५० ई० ) द्वारा तलेयूर ग्राम और उसीमें स्थित एक ५००×१५० हाथों की फुलवारी के दान का वर्णन है[4]। एक अन्य लेख में सम्राट् गोविंदचन्द्र ( ११५० ई० युक्त प्रांत ) द्वारा छोल्लिपाद ग्राम और उसमें स्थित 'तिवायी' नामक खेत के दान का उल्लेख है[5]। यदि ग्राम के दान से ग्राम की पूरी भूमि के दान का अर्थ होता तो, उसमें के किसी खेत या फुलवारी के अलग दान के उल्लेख की क्या आवश्यकता थी!

अतः निश्चित प्रमाणों से सिद्ध हो जाता है कि कम से कम उत्तर बौद्ध काल में कृषियोग्य भूमि का स्वामित्व जनता का ही था और राज्यकर न देने के

---

१ वेंकलूरग्रामे राज्यवस्तुभूत्वा स्थित क्षेत्र " ब्राह्मणाय प्रदत्तम्।
एपि इ पृ २२१।

२ छोटे छोटे टुकड़ों के दान के लिए देखिये इ पै ६ पृ १०२ ( आंध्र देश, सातवीं सदी ), एपि इ २ पृ० २६०२ ( मध्यप्रांत ५ वीं सदी ), इ पै. १ पृ० ७६ ( तामिल देश ८ वीं शताब्दी ), एपि इ ९ पृ० २९ ( मैसूर १० वीं सदी ), इ पै ६ पृ० २०३ गुजरात १२ वीं सदी )

३ ए० रि इ इ, ३ पृ १०४६।

४ एपि इ ४ पृ० २९,

५ वही ४ पृ० १०२४,

सिवा और किसी कारण से इस स्वत्व का अपहरण न हो सकता था। अत राज्य को मिलने वाली रकम भूमि कर या भूमि का किराया नहीं।

अब हम दूसरे करों की ओर दृष्टिक्षेप करेंगे। कृषि की भाँति वाणिज्य और उद्योग को भी अपने योग्य करों का भार उठाना पड़ता था। व्यापारियों को ग्राम या नगर में आनेवाली वस्तुओं पर चुंगी देनी पड़ती थी। इसका औचित्य भी था कि राज्य को सड़कों की मरम्मत और सुरक्षा पर बहुत खर्च करना पड़ता था[1]। यह चुंगी नगर या ग्राम के प्रवेश द्वार पर 'शौल्किक' नामक कर्मचारियों द्वारा वसूल की जाती थी[2]। स्थान स्थान की प्रथानुसार यह शुल्क पैसा या पदार्थों में दिया जाता था। स्मृतियों के निर्देशों से प्रतीत होता है कि चुंगी पदार्थों के रूप में ही ली जाती थी[3], कभी कभी तो कुछ लेखों में किसी स्थान पर शुल्क में मिलने वाले घी, तेल, कपास, पान आदि की वास्तविक संख्या भी दी गयी है[4]। मुद्रा में भी चुंगी एकत्र की जाती रही होगी, सोना, चाँदी, और रत्नों पर तो अवश्य ही नकद चुंगी लगती रही होगी। कभी कभी उत्कीर्ण लेखों में चुंगियों की आय से दान का उल्लेख मिलता है[5], इससे भी सिद्ध होता है कि दोनों को अधिकार था कि चुंगी पदार्थों के रूप में दें या मुद्रा में।

वस्तु के अनुसार चुंगी की दर भी पृथक् पृथक् थी, जैसा आजकल होता है। मनु ने ईंधन, मांस, मधु, घी, गंध, औषधि, फूल, शाक, मिट्टी के बर्तन और चमड़े के सामान पर १६ प्र० श० चुंगी लेने की अनुमति दी है। अर्थशास्त्र ने इन पदार्थों पर इससे कम, माने ४ या ५ प्र० श० लेने का आदेश दिया है। सूती वस्त्र पर भी इतना ही शुल्क था पर मदिरा और रेशमी वस्त्र पर ६ से १० प्र० श० लिया जा सकता था[6]। अस्तु, यह स्पष्ट है

---

१ मार्गसंस्कारार्थं मार्गोत्थं फलं हरेत्। शुक्र ४ २ २१

२ इ० ऐ० २२ पृ० १८ ( कुमायूँ ६ वीं शताब्दी ) मजूमदार ईस बगाल स १ ( बंगाल ८ वीं शताब्दी )

३ आददीताथ षड्भागं द्रुमांसमधुसर्पिषाम्। गन्धौषधिरसानां च पुष्पमूलफलस्य च॥ मनु ७-१३१। और भी शुक्र ४ २ १२१, अर्थशास्त्र २ २२ देखिये।

४ एपि इ ३ पृ ३६।

५ एपि इ १ स १४।

६ म० ७, १३१—२।

कि राज्य की नीति और आवश्यकता तथा समय और स्थान के अनुसार चुंगी की दर बदलती रहती थी। स्मृतियों में उल्लिखित वस्तुओं पर चुंगी वसूले जाने का प्रमाण उत्कीर्ण लेखों में भी मिलता है पर इसकी दर नहीं बतायी गयी है[1]।

चुंगी के साथ ही यात्री, माल, मवेशी और गाड़ियों को नदी आरपार ले जाने के लिए एक नौका कर भी लगता था। यह कर बहुत अल्प था।

चुंगी, जकात, और नौका कर के अतिरिक्त वाणिज्य को कुछ और भी कर भार वहन करना पड़ता था। कुछ राज्यों में माप और तौल की जाँचकर उन्हें मुहर लगा कर प्रमाणित किया जाता था और इसके लिए कुछ शुल्क कर देना पड़ता था[2]। उत्कीर्ण लेखों में बहुधा दूकान कर का भी उल्लेख है यद्यपि स्मृतियों में यह विरल ही है। यादव काल में दक्खिन प्रान्त में इसका चलन था[3]। दक्षिण भारत में पांड्य[4] राज्यमें इसकी दर ६ पणम् प्रति वर्ष, और गुर्जर प्रतिहार राज्य में दो विंशोपक प्रतिमास था। ऐसा जान पड़ता है कि यह एक हल्का कर था जो छोटे नगरों और ग्रामों में दूकानों पर लगाया जाता था। मेगास्थनीज ने बिक्री की रकम पर किए १० प्र० श० कर का जिक्र किया है, वह अर्थशास्त्र या स्मृतियों में नहीं पाया जाता। संभव है कि भ्रम वश मेगास्थनीज चुंगी को ही बिक्री कर समझ बैठे हों।

अब उद्योग धंधों पर लगनेवाले करों का विचार करना है। जहाँ तक बढ़ई और लुहार जैसे छोटे मोटे कारीगरों का संबंध है उन्हें महीने में एक या दो दिन सरकार के लिए काम करना पड़ता था[5]। सरकार यह अधिकार अधिकतर स्थानीय संस्थाओं को दे दिया करती थी ताकि सार्वजनिक निर्माण कार्य में इसका उपयोग हो सके। उत्कीर्ण लेखों में इसे 'कारुकर' (कारीगर-कर) कहा गया है। इसमें संभवतः नाई, धोबी, सुनार, और कुम्हार भी शामिल थे।

---

१ अर्थशास्त्र भा० २-२२।

२ अर्थशास्त्र भा० २ १९।

३ इं० ऐ० १२ पृ० १२७।

४ ए० इं०, ३ सं० २१।

५ पहले के स्मृतिकार मनु (७ १३८) और विष्णु (३ ३२) आदि महीने में एक दिन काम लेने का आदेश देते हैं पर बाद के स्मृतिकारों, शुक्र आदिने इसे बढ़ाकर दो दिन कर दिया।

विजय नगर साम्राज्य में बुनकरों को प्रति करघा १२ पणम् कर देना पड़ता था[1]। संभव है कि पहले भी यही परिपाटी रही हो।

सुरा के व्यापार पर राज्य का कड़ा नियन्त्रण था। सुरा राजकीय सुरालयों में भी बनायी जाती थी और व्यक्तिगत सुरालयों में भी। इन्हें ५ प्र श आबकारी कर देना पड़ता था[2]।

सब खानें राजकीय सम्पत्ति समझी जाती थीं। कुछ तो सरकार स्वयं खुदवाती थी और कुछ ठेकेपर दे दी जाती थीं। ठेकेदार को खानसे निकलने वाले द्र पर भारी कर देना पड़ता था। शुक्र सोने और हीरे पर ५० प्र श, चाँदी और ताँबेपर ३३ प्र श और अन्य धातुओं पर १६ से २५ प्र श कर लेने की अनुमति देते हैं[3]। स्मृतियों में सोने पर जो २ प्र श कर लिखा गया है[4] वह बहुधा चुंगी या आबकारी नहीं।

नमक पर भी आबकारी कर लिया जाता था। नमक की खानें या तो सरकार खुदवाती थी या उसकी अनुमति से कोई अन्य। ग्रामों के दानपत्रों में दान पानेवाले को अक्सर बिना कोई शुल्क दिये धातु या नमक के लिए खुदाई करने का अधिकार भी दिया जाता था[5]।

पशुपालन भी एक प्रमुख व्यवसाय था विशेषकर प्राचीन या वैदिक काल में, अत इसे भी अपना भाग राज्य को अदा करना पड़ता था। मनु ने पशुधन पर २ प्र० श० कर की अनुमति दी है[6], यह २ प्र० श० संभवत पूरे यूथ में जितनी वृद्धि हुई हो संभवतः उसीसे लिया जाता था। शुक्र ने ६ से १२ प्र० श० की राय दी है, यह भाग सालभर में था। उत्कीर्ण लेखों से एक नी प्रणाली का पता चलता है, इसमें यूथ में जितने पशु होते थे प्रति पशु नकद रकम प्रति वर्ष दी जाती थी[7]।

---

१ इ म प्रे १, पृ ५०।

२ अर्थशास्त्र, भा० २ अध्याय २५।

३ ४ २ ११८–९।

४ विष्णु ३ २४।

५ इ पे १८ पृ ३४–५।

६ भा० ७ ११०।

७ वीरपाण्ड्य के राज्य में ( १२५० ई ) ५० भेड़ों, १० गायों या ५ भैंसों पर १ पणम् प्रतिवर्ष लिया जाता था। पणम् आजकल के ६ आने के बराबर एक चाँदी का सिक्का था।

जिन चुंगी और आबकारी करों का अब तक उल्लेख किया गया है उनके लिए शिलालेखों में एक ही सारगर्भ शब्द 'भूतोपात्तप्रत्याय' प्रयुक्त होता था। अर्थात् 'भूत' जो कुछ अस्तित्व में आया या बनाया गया हो और 'उपात्त' जो कुछ बाहर से लाया गया हो, उस पर लिया जाने वाला कर[1]। कभी कभी चकात या चुंगी के लिए केवल शुल्क का प्रयोग होता था[2]।

प्राचीन कालमें 'विष्टि' (बेगार) का भी काफी चलन था। यह उचित समझा जाता था कि जो गरीब आदमी नकद या धान्यादि के रूप में सरकार का कर देने में समर्थ न थे वे शारीरिक श्रम के रूप में राज्य को कुछ कर दे दें। उन्हें प्रतिदिन तो काम मिलता न था अतः उनसे मास में एक दो दिन सरकार के लिए काम लेने में कोई अनौचित्य न समझा जाता था[3]। सरकार के लिए विष्टि करते समय वे सरकार से भोजन पाने के अधिकारी थे[4]।

सरकार के अधिकारी जब देहात में दौरे पर जाते थे, तब यह बेगार की जाती थी[5]। अन्यथा स्थानीय संस्थाओं को गांव या नगर के सार्वजनिक उपयोगी कामों में इस श्रम का उपयोग करने का अधिकार दे दिया जाता था।

बेगार एक अप्रिय प्रथा है। युवान च्वांग के समय (ई स ६३० कहीं कहीं इसका चलन ही न था और अन्यत्र भी इससे बहुत ही कम काम लिया जाता था[6]। अधिकारियों का दौरा रोज रोज तो होता न था, इसलिये सड़क, धर्मशालाओं तथा सरोवरों आदि की मरम्मत और निर्माण में ही जो लोग इन कार्यों के लिये चंदा न दे सकते थे उनसे बेगार ली जाती थी। इन कार्यों से सर्व साधारण जनता का ही लाभ होता था।

---

१ एपि इ ६, पृ २१, ई ऐं १२ पृ १६१, ५ पृ १५०, आल्तेकर, राष्ट्रकूटों का इतिहास, पृ २२८-९।

२ इ ए १२ पृ २६४, १६ पृ २४।

३ गौतम २ १ ३१, मनु ७ १३८ और विष्णु ३ ३२, केवल एक दिन की बेगार की अनुमति देते हैं, शुक्र दो दिन की।

४ भक्तं च तेभ्यो दद्यात्। गौ ध सू २ १ ३१।

५ उत्तरी भारत के लेखों में 'रुकचक' कर का उल्लेख है। इसका अर्थ संभवतः दौरा करनेवाले अधिकारियोंका सामान ढोना था। एपि इ, २ पृ २६६।

६ वॉटर्स, भाग १ पृ १७६।

राज्यकाल में सरकारी कर्मचारियों के ग्राम में आगमन पर ग्रामवासियों को उनके रहने और भोजन का व्यय देना पड़ता था, इसके लिए सबसे चंदा लिया जाता था[1]। इनके घोड़ों के लिए दाना और घास देना पड़ता था तथा इनकी यात्रा के लिए अगली मंज़िल तक सामान पहुँचाने के लिए भारवाहक पशुओं का भी प्रबंध करना पड़ता था[2]।

नियमित करों के अतिरिक्त आकस्मिक संकट उपस्थित होने पर या साम्राज्य विस्तार की योजनाओं के लिए साधन जुटाने के लिए प्रजा से विशेष कर भी लिये जाते थे। महाभारत तो ऐसे अवसरों पर भी विशेष कर लगाने के विरुद्ध है पर बड़ी अनिच्छा से कहता है कि कभी कभी इसके सिवा दूसरा उपाय भी नहीं रहता है। यह इस बात पर ज़ोर देता है कि ऐसे अवसरों पर विशेष प्रचारक भेजे जायँ जो जनता को नये कर का औचित्य समझाकर उसे कर देने के लिए राज़ी कर सकें[3]। अर्थशास्त्र में इन विशेष करों को 'प्रणय' या भेंट का नाम दिया गया है और कहा गया है कि किसानों से २५ प्र० श० और व्यापारियों से उनकी हैसियत के अनुसार ५ से ५० प्र० श० तक लिया जाय[4]।

प्राचीन लेखों में इन विशेष करों का उल्लेख मिलता है। रुद्रदामन ने अपने लेख में गर्वोक्ति की है कि विशाल सुदर्शन झील बिना प्रजा से विशेष कर या बेगार लिये बनवायी गयी। इससे स्पष्ट है कि इस प्रकार के विशाल निर्माण कार्य के लिए विशेष कर लेने की प्रथा थी। वीर राजेंद्र ने बेंगी के चालुक्यों के विरुद्ध अपने युद्ध का साधन जुटाने के लिए प्रति वेलि भूमि पर कल्जु सुवर्ण का विशेष कर लगाया था[5]। गहड़वाल राज्य में लिया जानेवाला 'तुरुष्क दंड' भी इसी प्रकार का एक विशेष कर था जो संभवतः मुसलमानी आक्रमण का सामना करने के लिए सैन्य संग्रह हेतु लगाया गया था[6]।

---

१ राजसेवकानां वसतिदण्डप्रयाणदण्डौ न स्त । इ ऐ १४ पृ ३१।
२ अचारपरंगोबलिवर्द । वाकाटक दान पत्र ।
३ शांति० ८७ २६–३६ ।
४ अर्था ५ अ २ ।
५ सौ इ ए रि १९२०/सं० ३२० ।
६ एपि इं १४ पृ १९३ ।

८१ अन्त में प्राचीन भारत की कर व्यवस्था वास्तविक व्यवहारमें कहाँ तक न्यायसंगत और औचित्य पूर्ण थी इसका विचार करना जरूरी है। हम देख चुके हैं कि स्मृतियों में कर व्यवस्था के जो सिद्धांत प्रतिपादित किये गये हैं वे अत्यंत निर्दोष और न्यायसंगत हैं। पर प्रश्न यह है कि वे प्रत्यक्ष व्यवहार में कहाँ तक माने जाते थे। इस विषय में छानबीन करते समय यह स्मरण रखना चाहिये कि हमारे पास इस संबंध में बहुत कम सामग्री है। राजप्रशस्तियों में सर्वदा प्रजा सुखी, संतुष्ट और समृद्ध ही बतायी जाती है, पर उत्कीर्ण लेखों और ग्रंथों से इस बात के स्पष्ट प्रमाण मिलते हैं कि कभी कभी कर अत्यधिक और प्रजा के लिए कष्टकर होते थे। एक जातक में कर एकत्र करने वाले कर्मचारियों के भय से जंगल में भागी हुई प्रजा की कष्ट कथा का वर्णन है[1]। कश्मीर के राजा ललितादित्य ने अपने उत्तराधिकारियों को सलाह दी थी कि प्रजा पर इतनी कर लगाया जावे कि उसके पास केवल इतना ही अन्न बच जाय जिससे किसी प्रकार साल भर तक उसका काम चल जाय[2]। कश्मीर के राजा शंकर वर्मा के शासन में इतना अधिक कर लिया जाता था कि प्रजा के लिए हवा पीकर ही प्राण रक्षा करने के सिवा अन्य कोई साधन शेष न रह गया था[3]।

कुछ लेखों से ज्ञात होता है कि तंजोर जिले के कुछ ग्रामों में प्रजा ने अत्यधिक कर से व्याकुल होकर विरोध स्वरूप खेती करना ही छोड़ दिया था[4]। तृतीय कुलोत्तुंग के राज्य में उसके एक सामंत ने ग्राम-सभा के विरोध की उपेक्षा करके ऊसर भूमि पर भी कर लगा दिया था। यह अन्याय्य कर न देने पर ग्राम पंचायत के सदस्य बंदी गृह में रखे गये और उनका छुटकारा तभी हो पाया जब ग्राम सभा की कुछ भूमि बेच कर नया कर चुकाया गया[5]। ब्रह्मदेय ग्रामों के लोगों को भी अत्याचार का शिकार होना पड़ता था और कर की वसूली के लिए कड़ी धूप या पानी में खड़े रहना पड़ता था और इस अत्याचार से छुटकारा पाने का भी उपाय न था[6]।

---

१ जा २ पृ० ९८

२ राज तरंगिणी ४, पृ ३४८।

३ कापथ्यप्रेरणादेवैर्देवेनाथ प्रवर्तितैः।
भाषाने श्वासशेषैव प्राणवृत्ति शरीरिणाम्। राज ५ १८४।

४ सौ इ ए रि, १८९७ सं ३६, ३८, और १०४।

५ वही, १९१२ सं १०२।    ६ वही १८९९ सं १५६।

बाद गण राज्योंने फिर सिर उठाया पर कुषाण राजाओं ने फिर कई दशकों तक इन्हें अपने अधीन रखा ।

## विदेशियों की शासन प्रणाली

इस काल में शासन पद्धति में बहुत कम परिवर्तन हुए । इस काल खंड में उत्तरी और उत्तरी पश्चिमी भारत और गुजरात, काठियावाड़ तथा राजपुताना में अनेक विदेशी राज्य स्थापित हुए पर उनकी शासन पद्धति पूर्ववर्णित पद्धति से बहुत भिन्न न थी । राजा शासन का अधिष्ठाता बना रहा । उसके अधिकार दिनों दिन बढ़ते ही जाते थे । उसकी उपाधियाँ बड़ी लंबी चौड़ी होती जा रही थीं । चन्द्रगुप्त और अशोक जैसे शक्तिशाली शासक तो केवल राजा की ही उपाधि से संतुष्ट हो गये । कनिष्क ने 'महाराज' 'राजाधिराज' और 'देवपुत्र' की उपाधियाँ धारण की थीं । 'देवपुत्र' से सूचित होता है राजा की दिव्यता की भावना कुषाण राजाओं के समय और भी बलवती हो गयी । कुषाण राजा देवकुल या मंदिर भी बनवाते थे जिसमें उनका बड़के मृत राजाओं की प्रतिमाएँ स्थापित की जाती थीं । शक कुषाण राजाओं ने 'द्वैराज्य' की भी प्रथा चलायी जिसमें राजा और युवराज संयुक्त शासन करते थे । स्पेलिरायज़ेज और अजेस, हगान और हगामष, गोंडोफर और गद, कनिष्क द्वितीय और हुविष्क के युग्म इस द्वैराज्य के उदाहरण हैं । पश्चिम हिंदुस्थान के क्षत्रपों के राज्य में पिता और पुत्र एक साथ राज्य चलाते थे और दोनों अपने नामसे मुद्राएँ भी जारी करते थे । इसमें पिता महाक्षत्रप की उपाधि धारण करता था और पुत्र क्षत्रप का शककुषाणों की इस द्वैराज्य पद्धति में कनिष्ठ शासक के अधिकार हिंदू शासन पद्धति में युवराज को प्राप्त अधिकारों से अधिक थे ।

हम देख चुके हैं कि ५०० ई पू तक वैदिक कालीन लोक सभा या समिति का अस्तित्व मिट चुका था । प्रस्तुत युग में भी इस प्रकार की कोई लोक सभा स्थापित न हो सकी । केंद्रीय सत्ता राजा, युवराज और मंत्रि परिषद् ( जो राजा के प्रति उत्तरदायी थी ) के हाथों में थी । पूर्वकाल की भाँति केंद्रीय राजधानी में शासनालय ( Secretariat ) वर्तमान था जो केंद्रीय सरकार के विभिन्न कार्यों में एकसूत्रता बनाये रखते थे और केंद्रीय सरकार के आदेशों को प्रांत नगर और ग्रामों को भेजते थे ।

प्रांत, जिले, और पुर का शासन पूर्ववत् चलता रहा । विदेशी शासकों ने केवल कुछ पदाधिकारियों के नाम भर बदले, उदाहरणार्थ प्रांतीय शासक या सूबेदार शककुषाण राज्य में क्षत्रप और महाक्षत्रप, जिले के अधिकारी

यूनानी शब्द में क्रमशः 'मेरिडार्क' और सेनानायक 'स्ट्रेटागस' पुकारे जाते थे। विदेशी शासन एक दो पीढ़ियों के बाद भारतीय बन जाते थे और हिंदू संस्कृति और धर्म के साथ हिंदू राजनीतिक सिद्धांत और पद्धति भी ग्रहण कर लेते थे। उदाहरणार्थ महान् शक शासक रुद्रदामा की भी चन्द्रगुप्त और अशोक की भाँति एक मंत्रिपरिषद् थी जिसके सदस्य 'मति सचिव' और 'कर्म सचिव' नामों से संबोधित किये जाते थे। रुद्रदामा ने अपने लेख में गर्व के साथ लिखा था कि 'मैंने अर्थविद्या (राजनीति) का अध्ययन किया है और इसी के सिद्धांतों के अनुसार शासन करता हूँ।'

शुंग, कण्व, पह्लव, कुषाण, शक और सातवाहन वंश के शासकों के शासन क्षेत्र के बारे में बहुत कम सामग्री मिलती है। अतः यह नहीं कहा जा सकता कि ये शासक अर्थ शास्त्र में निर्दिष्ट और मौर्य राजाओं द्वारा किये जाने वाले विविध राजकीय कार्य करते थे या नहीं।

## गुप्त और गुप्तोत्तर कालीन शासनप्रणाली

भारतीय राज्य शास्त्र के सिद्धांतों और शासन पद्धति में गुप्त और गुप्तोत्तर काल में भी (३०० १२०० ई) अधिक परिवर्तन न हुए। अनुवंशक राजा शासन का अधिष्ठाता बना रहा और उसके हाथों में ही शासन, सेना और न्याय के समस्त अधिकार केंद्रित थे। राजा देवोपम माने जाते थे पर दोषों और भूलों के परे नहीं। उसे विशेष रूप से धर्मानुसार आचरण और कर्तव्य पालन करने को कहा गया था क्योंकि प्रजा भी उसी के दिखाये रास्ते पर चलती थी। मन्त्रिपरिषद् पूर्ववत् राजा को सहायता देती रही और साधारण स्थिति में राजा तथा शासन की गतिविधि को प्रभावित करने की इसमें शक्ति थी। केंद्रीय शासन कार्यालय भी पहले की भाँति काम करते रहे। निरीक्षण की पद्धति पहले की अपेक्षा बहुत विकसित हो चुकी थी। पूर्व की भाँति प्रांत, जिले और पुर के शासन कायम रहे पर विभिन्न शताब्दियों और प्रदेशों में इनके पदाधिकारियों के नाम बहुधा बदलते रहे। सेना विभाग सबसे महत्वपूर्ण और खर्चीला विभाग बना रहा। अधिकांश प्रांतीय और प्रादेशिक और जिले के शासक और मंत्रिपरिषद के सदस्य सेना के पदाधिकारी भी थे। राष्ट्रीय संपत्ति और प्राकृतिक साधनों के विकास पर पहले के समान ही ध्यान दिया जाता था। खानों और जंगलों के विकास का यत्न होता रहा। व्यापार और उद्योग की देखरेख के लिए विशेष अधिकारी नियुक्त किये जाते थे। प्रजा की आध्यात्मिक और नैतिक उन्नति का भी प्रयत्न किया जाता था, इसके लिए मंत्रि परिषद् में एक विशेष मंत्री रहता था जिसका

काम जनता के आचरण की देख रेख रखना, धार्मिक संस्थाओं और मंदिरों को सहायता देना और समाज सुधार तथा प्राचीन प्रथाओं में आवश्यक परिवर्तन के विषय में राजा को परामर्श देना था। अन्य युगों की अपेक्षा इस कालके बहुत अधिक शिलालेख और ताम्रपत्रादि उपलब्ध है जिनसे पता चलता है कि शिक्षाके प्रचार और ज्ञानकी वृद्धि की प्रशंसनीय आकांक्षासे प्रेरित होकर सरकार शिक्षासंस्था और विद्यानों को खोलकर दान और सहायता देता था। राज्य द्वारा मंदिर निर्माण की प्रवृत्ति भी तक्षण, स्थापत्य, चित्रण और नृत्य आदि ललित कलाओं की उन्नति में बहुत सहायक हुई।

इस कालमें शासन पद्धति में दो उल्लेखनीय परिवर्तन हुए। ३०० ई० से प्राचीन भारत से गणतन्त्र पद्धति का अस्तित्व उठ गया। अनुवंशक राजा की उत्तरोत्तर बढ़ती हुई शक्ति के कारण गणतन्त्र के अध्यक्ष का पद भी अनुवंशक होने लगा। गणतन्त्र के अध्यक्षों को राजकीय उपाधियाँ भी लगायी जाने लगीं। अब इनका पद भी अनुवंशक हो जाने से इनमें और अनुवंशक नृप में भेद ही न रह गया।

इस काल का दूसरा उल्लेखनीय परिवर्तन ग्राम और नगर सभाओं के कार्यों और अधिकारों में अभूतपूर्व वृद्धि है। ये संस्थाएँ पहले भी वर्तमान थीं, पर उपलब्ध प्रमाणों से यह नहीं सिद्ध होता कि इनका रूप वैसा ही गैर सरकारी और इनका कार्यक्षेत्र उतना ही विस्तृत था जैसा ४ थी शताब्दी से उत्तर और दक्षिण भारत दोनों में पाया जाता है। संधि विग्रह को छोड़कर सरकार या राज्य के बाकी सब काम ये करती थीं। ये स्थानीय शासन संस्थाएं जनसत्ता के दृढ़ दुर्ग के समान थीं और इनकी कार्यक्षमता के कारण समिति के अभाव का दुष्परिणाम विशेष रूपसे प्रतीत न होने पाया। जनता के अधिकारों और स्वत्वों की सतर्कता पूर्वक रक्षा द्वारा ये ग्राम संस्थाएँ राजा की अधिकाधिक अधिकार हस्तगत करने की प्रवृत्ति को काफी रोक थाम करती थीं। जनता से कर वसूलने का कार्य अधिकतर ग्राम पंचायतें ही करती थीं, यदि राज्य द्वारा नये और न्याय विरुद्ध कर लगाये जाते तो ये उन्हें वसूलने से ही इनकार कर सकती थीं। गंभीर अपराधों को छोड़कर बाकी सब झगड़ों का निपटारा ग्राम पंचायतें ही किया करती थीं।

## प्राचीन शासन पद्धति का गुण-दोष विवेचन

अब हमें प्राचीन हिंदू राजतन्त्र और उसकी सफलता व कार्यक्षमता के विषय पर विचार करना है। ऐसा करने में हमें पूरी निष्पक्षता से काम लेना

आवश्यक है। पर हमें यह भी न भूलना चाहिये [illegible] प्राचीन शासकों और संस्थाओं की परीक्षा ऐसे मानदण्ड से नहीं करनी चाहिये जिनका उस समय कहीं अस्तित्व भी न था। हमें हिन्दू राज्यतन्त्र के विषय में धारणा स्थिर करते समय उस समय के वातावरण और परिस्थिति का भी ध्यान रखना होगा। प्राचीन काल की इस समीक्षा से वर्तमान और भविष्य के उपयोग की जो बातें प्रकट होंगी उनका भी हमें उल्लेख कर देना है।

प्राचीन भारत में गण राज्य, जनतन्त्र, द्वैराज्य और नृपतन्त्र आदि विविध शासन पद्धतियाँ प्रचलित थीं, पर अन्त में नृपतन्त्र का ही सर्वत्र प्रचार हुआ। यह घटना प्राचीन भारत में ही नहीं घटी, प्राचीन यूरोप में भी ऐसा ही हुआ। प्राचीन ग्रीस और इटली में भी नृपतन्त्र और साम्राज्य ने गण राज्यों को विनष्ट किया था। प्रतिनिधि शासन की पद्धति प्राचीन काल में पौर्वात्य तथा पाश्चात्य दोनों ही देशों को ज्ञात न थी अतएव गणराज्य या प्रजातन्त्र तभी तक कायम रह सकते थे जब तक राज्य का विस्तार थोड़ा हो और लोक सभा के सभी सदस्य, जो अधिकतर उसी नगर के होते थे, एक स्थान पर एकत्र हो सकें। प्राचीन ग्रीस और रोम के प्रजातन्त्र राज्यों की भाँति यहाँ के गणराज्यों में भी सत्ता साधारण जन के हाथ में न होकर क्षत्रिय, या कहीं कहीं ब्राह्मण जैसे छोटे से विशेषाधिकारी वर्ग के ही हाथों में रहती थी। हिंदू राज्यतन्त्र ऐसे समाज में काम कर रहा था जहाँ जाति प्रथा वर्तमान थी और शासनकार्य क्षत्रियों का कार्य और कर्तव्य माना जाता था, कुछ हद तक ब्राह्मण भी इस कार्य में उनकी सहायता करते थे। अतः प्राचीन भारतीय गणराज्यों में प्रतिनिधि चुनने या मतदान (franchise) का अधिकार साधारण जन को नहीं दिया जा सकता था। परन्तु वर्तमान युग जन्मना जाति द्वारा कार्य विभाजन का सिद्धान्त स्वीकार नहीं करता अतः आज सबको मताधिकार देना होगा।

यह लोकतन्त्र का युग है और हाल में ही भारतवर्ष स्वतन्त्र प्रजातन्त्र हो चुका। अतः हमें उन कारणों का जान लेना चाहिये जिनसे प्राचीन भारतीय गणराज्यों का विनाश हुआ। साधारण रूप से यह कहा जा सकता है कि प्राचीन भारत में लोकतन्त्र पद्धति छोटे राज्यों में ही सफलता पूर्वक चल सकती थी। इसके लिए शासक वर्ग का एक बिरादरी का होना भी आवश्यक था। इस प्रकार के गणतन्त्र विस्तृत प्रादेशिक राज्य का रूप न धारण कर सके। परन्तु अब वैज्ञानिक यातायात ने दूरी की कठिनाई दूर कर दी है,

प्रतिनिधि शासन पद्धति का आविष्कार और सर्वत्र प्रचार हो चुका है। जातीय राज्य का अध्याय भी कब का बीत चुका है और राष्ट्रीय भावना का विकास हो चुका है। अतएव अब कोई कारण नहीं कि भारत में प्रजातन्त्र पद्धति क्यों न सफलता पूर्वक चल सके।

प्राचीन गण राज्यों के विनाश का एक कारण राजा को देवता मानने और राजभक्ति की भावना के अत्यधिक प्राबल्य प्राप्त करना भी था। जब गण-राज्य के अध्यक्ष, सेनापति और शासन परिषद के सदस्यों के पद भी अनुवंशिक होने लगे तब इनमें और नृपतन्त्र में अन्तर करना कठिन हो गया। अब राजा के देवत्व का सिद्धान्त मर चुका है और वह वर्तमान युग में लोकतन्त्रात्मक भावनाओं के विकास या संस्थाओं की स्थापना में बाधक नहीं हो सकता, सिवा देशी राज्यों के जहाँ नृपतन्त्र की परम्परा अभी भी चली आ रही है। पर प्राचीन भारत में भी देवत्व के अधिकारी वे ही राजा समझे जाते थे, जो सदाचारी, कर्त्तव्य-परायण और सुयोग्य होते थे, जो अपनी प्रजा के वास्तविक विश्वस्त (trustee) या संरक्षक का काम करते थे और प्रजा के हित के लिए अपने स्वार्थ, सुविधा और सम्पत्ति का त्याग करने को तैयार रहते थे। देशी राज्यों में नृपतन्त्र तभी कायम रह सकता है जब उनके नरेश उपर्युक्त श्रेणी के हों। यह न भूलना चाहिए कि हमारे आचार्यों ने दुष्ट अत्याचारी और अयोग्य राजा को राक्षस बतलाया है और उन्हें राज्यच्युत करने और मार डालने की भी अनुमति दी है।

प्राचीन भारतीय इतिहास और राज्यतन्त्र के अध्ययन से ज्ञात होता है कि हमारे गणराज्य तब तक फलते फूलते रहे जब तक उनकी सभाओं के सदस्यों में एकता और मेल रहा। उनमें आपसी झगड़े की प्रवृत्ति बराबर वर्तमान रही। कुछ गणराज्यों में केंद्रीय सभा के प्रत्येक सदस्य को राजा की उपाधि दे दी जाती थी। ये सदस्य किसी को भी अपना नेता मानने को तैयार न थे क्योंकि इसमें वे अपनी हेठी मानते थे। पड़ोसी राजा गणराज्यों की सभाओं के सदस्यों में फूट डालने के लिए अपने चर भेजते थे। गणसभाओं में अक्सर गुट और दल बन जाते थे जो एक दूसरे को नीचा दिखाने का सदा चेष्टा किया करते थे और इस प्रकार बाहरी शत्रु को अपने घर में हस्तक्षेप का मौका देते थे। प्राचीन भारत के बहुत से गणराज्य पड़ोसी राजाओं के षड्यन्त्र से आपस में फूट हो जाने के कारण नष्ट किये गये। अक्सर गणसभा का एक दल पराजित होकर दूसरे पक्ष को नीचा दिखाने के लिए बाहरी शत्रु को आमन्त्रण देता था और अपने राज्य के नाश का कारण बनता

था। प्रजातन्त्रवादी नवभारत के लोक-सभा भवन ( पार्लमेंट ) के सिंहद्वार पर लिच्छवि गणराज्य के विषय में कहे गये भगवान् बुद्ध के वाक्य स्वर्णाक्षरों में अंकित रहने चाहिये। बुद्ध का कथन था कि,—लिच्छवि गणराज्य तब तक फलता-फूलता रहेगा जब तक उसके परिषद् के सदस्य बार बार एकत्र होकर मन्त्रणा करते रहेंगे, वृद्ध अनुभवी और योग्य पुरुषों का आदर और सम्मान करते रहेंगे, राज्य का काय मेल जोल और एकमत से करते रहेंगे और अपने क्षुद्र स्वार्थों के लिए झगड़नेवाले दलों को उत्पन्न ही न होने देंगे।

पीछे उल्लिखित कारणों से अंत में नृपतन्त्र ही सर्वत्र प्रचलित हुआ। इससे इनकार नहीं किया जा सकता कि हमारे आचार्यों के सम्मुख जो आदर्श रखे उनसे ऊँचे आदर्श आधुनिक युग भी नहीं रख सकता। राजा धृतव्रत, माने नियम, व्यवस्था, न्याय और सदाचार के व्रत का पालन करनेवाला था, वह नियमों के परे नहीं, नियमों का अनुगामी था। उसका पद अपनी प्रजा के विश्वस्त ( trustee ) से भी अधिक जिम्मेदारी का था, विश्वस्त का कर्तव्य तो सुपुर्द कार्य से व्यक्तिगत लाभ न उठाना ही था, पर प्राचीन भारत के आदर्श के अनुसार राजा को राज्य की भलाई के लिए अपने निजी सुख, सुविधा और लाभों को भी तिलांजलि देनी पड़ती थी। देवत्व का अधिकारी राजा का व्यक्तित्व नहीं, उसका पद था। राजा कभी गलती नहीं कर सकता और ईश्वर के सिवा किसी को उससे जवाब तलब करने का अधिकार नहीं, यह सिद्धांत प्राचीन भारतीय आचार्यों को सम्मत नहीं था। इस बात पर बराबर जोर दिया जाता था कि राजा को साधारण मनुष्य की अपेक्षा बहुत अधिक कठिनाइयों का सामना करना पड़ता है अतः उसे राजकाय की समुचित शिक्षा मिलनी चाहिये जिसके अभाव में उसे अनेक गलतियाँ अवश्य होंगी। राजपद की दिव्यता के सिद्धांत का उद्देश्य उसका गौरव बढ़ाकर राजसत्ता के प्रति आदर उत्पन्न करना था न कि राजाओं में निरंकुशता और स्वेच्छाचारिता की प्रवृत्ति को प्रोत्साहन देना।

पर यह भी मानना होगा कि व्यवहार में बहुत से राजा इस ऊँचे आदर्श का निर्वाह न कर पाते थे। किंतु प्राचीन भारत में अत्याचारी और निरंकुश शासकों की संख्या मध्ययुगीन यूरोप से कदापि अधिक न थी। फिर भी इस पर विचार करना चाहिये कि किन कारणों से राजत्व का यह ऊँचा आदर्श कार्यान्वित न हो पाता था।

इसका सबसे प्रधान कारण राजा के अधिकारों पर किसी लौकिक और वैधानिक रोक थाम की व्यवस्था का अभाव था। मध्यकालीन यूरोपीय विचारकों

की भांति हमारे बहुसंख्य आचार्यों ने यह तो कभी नहीं कहा कि ईश्वर के सिवा अन्य कोई राजा से जवाब तलब नहीं कर सकता। फिर भी व्यवहार क्षेत्र में नरक के भय के अतिरिक्त राजा को निरंकुशता से रोकने का कोई साधन न था। हमारे आचार्यों ने यह भी सलाह दी थी कि अत्याचारी राजा का राज्य छोड़ कर जनता अन्यत्र चली जाय और प्राचीन देशों से इस सामूहिक राज्य त्याग द्वारा राजा के होश ठिकाने आने के कुछ उदाहरण भी मिलते हैं। पर यह उपाय व्यवहार में अत्यंत कठिन है और इसका प्रयोग करना आसान नहीं। प्राचीन आचार्यों ने अत्यंत गंभीर स्थिति में अत्याचारी राजा के वध की भी अनुमति दी है। पर इसके लिए क्रांति या जनविप्लव आवश्यक है, नित्य के शासन में ज्यादती रोकने के लिए यह उपाय बिलकुल बेकार है। प्राचीन भारतीय राज्यशास्त्री राजा की निरंकुशता को रोकने का कोई लौकिक, वैधानिक और व्यावहारिक उपाय न निकाल सके इसमें कुछ संदेह नहीं है।

इसका प्रधान कारण वैदिक काल की लोक-सभा या समिति का बाद के युग में तिरोहित हो जाना है। जब तक यह संस्था वर्तमान थी, नित्य के शासन कार्य में राजा पर एक अंकुश रहता था। वैदिक वाङ्मय से स्पष्ट ज्ञात होता है कि राजा तभी तक अपने सिंहासन पर रह सकता था जब तक उसकी समिति का उससे विरोध न हो। विरोध होने पर समिति की ही बात प्रायः मानी जाती थी और राजा को या झुकना पड़ता था या राजत्याग करना पड़ता था।

पर उत्तर वैदिक काल में धीरे धीरे केंद्रीय लोक सभा विलुप्त हो गयी। इस लिए नहीं कि जनता में लोकतंत्र की भावना कम हो गयी बल्कि इस लिए कि राज्यों के अधिकाधिक विस्तार के कारण लोक-सभा का अधिवेशन दुष्कर होता गया। यदि चन्द्रगुप्त, अशोक या हर्षवर्धन ने केंद्रीय समिति पुनःस्थापित की होती तो सदस्यों को अधिवेशन में सम्मिलित होने के लिए राजधानी पहुंचने में कई सप्ताह लग जाते, वैसे ही, और पुनः अपने अपने घर लौटने में उतना ही समय लग जाता। प्रतिनिधि निर्वाचन की पद्धति उस काल में एशिया या यूरोप में कहीं भी ज्ञात न थी।

वैदिक काल की भांति प्रातिनिधिक लोक-सभाएँ स्थापित कर के वर्तमान देशी राज्यों में नियमित और वैधानिक नृपतंत्र की पद्धति चलायी जा सकती है। किंतु हिंदी नरेशों को ध्यान रखना होगा कि लोक-सभा से विरोध होने पर उन्हें या तो झुकना होगा या पदत्याग या निर्वासन झेलना पड़ेगा।

बड़े राज्यों में केंद्रीय लोक-सभा का कार्य करना असंभव देख कर प्राचीन भारतीय आचार्योंने जनता के हित के रक्षार्थ शासनकार्य में अधिकाधिक

विकेंद्रीकरण करने की व्यवस्था की थी। जिला, ग्राम और नगर शासन को व्यापक अधिकार दिये गये थे। इन शासनों पर स्थानीय लोक समाओं का पूरा नियन्त्रण और देखरेख रहता था। गुप्त शासन काल में तो राज्य की परती या ऊसर भूमि बेचने के लिए भी जिले की लोक सभा की स्वीकृति आवश्यक थी। प्राचीन भारत की नगर और ग्राम समाओं के अधिकार, आधुनिक या प्राचीन, पाश्चात्य या पौर्वात्य, कहीं भी इसी प्रकार की संस्थाओं से बहुत अधिक थे। ये संस्थाएँ केंद्रीय शासन की ओर से कर एकत्र करती थीं, अनुचित करों को एकत्र करने से इनकार कर देती थीं, गाँव के झगड़ों का निपटारा करती थीं, सार्वजनिक निर्माण कार्य करती थीं और बहुधा अस्पताल, अनाथालय, और शिक्षा-संस्थाएँ स्थापित करती और चलाती थीं। भारत के नव विधान में भी इसी परिपाटिका ग्रहण वांछित है और स्थानीय संस्थाओं को अधिक से अधिक अधिकार और कार्य सौंपना हितकर होगा। पर इसमें एक बात का ध्यान रखना होगा। प्राचीन काल में ग्राम या नगर संस्थाओं की सफलता का सबसे बड़ा कारण यह था कि भारतीय जनता सत्य और चारित्र्य का आदर करती थी और योग्यता, अनुभव तथा वय का हार्दिक सम्मान करती थी। ग्राम पचायत के सदस्यों को निर्वाचन के लिए दौड़ धूप न करनी पड़ती थी, जनमत ही उन्हें उस पद पर प्रतिष्ठित कर देता था। आजकल की लोकतन्त्र पद्धति और चुनाव, दलसंघटन और मतदान की प्रणाली उस समय अज्ञात थी और आज भी इस देश के लिए नयी ही है। इसके सफलता के लिए शिक्षा के व्यापक प्रचार की आवश्यकता है और इसे शीघ्र उसके बारे में प्रयत्नशील होना चाहिये। ईश्वर और नरक का भय, धर्माधर्म का विचार तो आज लोप हो चुका है पर इसके स्थान पर नागरिक कर्तव्य पालन की भावना का विचार होना चाहिये। इसीसे हमारे निर्वाचित प्रतिनिधि जनता के हित को सबसे ऊँचा स्थान देने में समर्थ हो सकेंगे।

प्राचीन भारत में ग्राम पंचायतों को न्यायदान के व्यापक अधिकार थे। सिवा संगीन अपराधों के बाकी सब मामलों का फैसला ये ही करती थीं। प्राचीन काल में जीवन सादा था, न्याय के लिए आने वाले झगड़े अधिकतर स्थानीय जनता के हाट व्यवहार से सबंध रखते थे। सभी लोग विधि नियमों को जानते और समझते थे। आजकल का कानून पेचीदा और दुर्बोध होता है, इसकी व्याख्या या प्रयोग के लिए विशेषज्ञों की सहायता आवश्यक होती है। न्यायार्थी प्रतिपक्षी भी कभी कभी दूर के स्थानों के होते हैं। अतः आजकल की ग्राम पचायतें उतना विस्तृत कार्य नहीं कर सकतीं जितना दीवानी

मुकदमों में प्राचीन काल की पंचायतें करती थीं। फिर भी ग्राम पंचायतों को कुछ दीवानी अधिकार देकर न्याय व्यवस्था के विकेंद्रीकरण का श्रीगणेश अवश्य करना चाहिये। अपने पड़ोसियों और रात दिन के साथियों के सामने सर्वविदित घटनाओं और तथ्यों के संबंध में सर्वथा मिथ्या साक्षी देना प्रायः कठिन होता है। ग्राम पंचायतों को न्यायकार्य सौंपने से झगड़ों के निपटारे में विलंब अवश्य कम होगा। फिर भी प्रारंभ में अवश्य कठिनाइयाँ आवेंगी। प्राचीनकाल में ईश्वर पर श्रद्धा, धर्म से प्रेम और अधर्म से तिरस्कार के कारण लोगों में सत्यप्रेम तथा न्यायभावना प्रबल थी। अब नागरिक कर्तव्यों का अज्ञान और स्वार्थ की प्रवृत्ति के कारण ग्रामों में परस्पर द्वेष और दलबंदी का प्राबल्य है और न्याय अन्याय का विवेक कुंद पड़ गया है। अतः जबतक प्राचीन काल की धर्मभावना के रिक्त स्थान पर नागरिक उत्तरदायित्व का भाव नहीं प्रतिष्ठित होता, ग्राम पंचायतों के सफलता पूर्वक कार्य करने में कुछ दिक्कत अवश्य होगी।

स्थानीय संस्थाओं के लिए आवश्यक द्रव्य की व्यवस्था भूमिकर के एक अंश को उनको देकर की गयी थी। सरकार के लिए ग्राम-सभाएँ जो कर एकत्र करती थीं, उसका १५ से २० प्र० श० सरकार उन्हें ही दे दिया करती थी। आधुनिक काल में भी इस परिपाटी को अपनाया जा सकता है।

इसमें संदेह नहीं कि प्राचीन भारतीयों ने कर व्यवस्था का आधार बहुत अच्छे सिद्धांतों पर रखा था। करमें छूट और रियायतों के लिए भी बहुत अच्छे सिद्धांत स्थिर किये गये थे। सभी लोग इस बात से सहमत होंगे कि सरकार उसी प्रकार कर एकत्र करे जिस प्रकार मधुमक्खी फूलों से रस एकत्र करती है और उन्हें कोई नुकसान नहीं पहुँचाती। व्यापार और उद्योग की आय पर नहीं किंतु लाभ पर कर लिया जाय, किसी वस्तु पर दो बार कर न लगना चाहिए, और यदि कर बढ़ाना आवश्यक ही हो तो धीरे धीरे वृद्धि होनी चाहिये। करमें छूट की व्यवस्था भी ठीक थी। प्रारंभ में केवल निर्धन और विद्वान् ब्राह्मणों को ही जो निःशुल्क विद्यादान किया करते थे, कर से मुक्त करने का सिद्धांत प्रतिपादित किया गया था। इसका कुछ दुरुपयोग भी हुआ, पर साधारणतः व्यापार या सरकारी नौकरी करने वाले ब्राह्मण कर से छूट न पाते थे। ऐसे उदाहरण विरल ही थे जहाँ समूचा ब्राह्मण वर्ग कर से मुक्त था। जो हो आधुनिक काल में जाति के आधार पर किसी भी वर्ग को इस प्रकार की सुविधा नहीं दी जा सकती।

देश धर्म की परिपाटी और परंपरा के अनुसार ही कर लगाये जाते थे।

राज्य न केवल ब्राह्मणों की ही चिंता करते थे वरन सब जातियों की भौतिक और नैतिक उन्नति के लिए यत्नशील रहते थे। हाँ एक जाति के व्यक्तिको अन्य जाति की वृत्ति ग्रहण करने की चेष्टा अनुचित समझी जाती थी, कारण समाज का यही विश्वास था कि वृत्ति जन्म से ही निश्चित हो जाती है।

आसेतुहिमाचल एकछत्र साम्राज्य के रूप में सर्व भारतीय राज्य की कल्पना १००० ई० पू० से तो अवश्य वर्तमान थी। पर भारतीय इतिहास में इसके फलीभूत होने के एक दो ही उदाहरण पाये जाते हैं। यह आदर्श भारत की मूलभूत भौगोलिक धार्मिक और सांस्कृतिक एकता के अनुभव का ही परिणाम था। पर प्राचीन भारतीय राज्यतंत्र स्थानीय स्वतंत्रता, संस्कृति और संस्थाओं को नष्ट करके साम्राज्य स्थापित करना अनुचित समझता था, इसी से यह सिद्धांत स्थिर किया गया कि चक्रवर्ती पद का आकांक्षी राजा अन्य राजाओं से कर लेकर या अपना प्रभुत्व स्वीकार करा कर ही संतुष्ट हो जाय, उनका राज्य न नष्ट करे। युद्ध क्षेत्र में मारे जाने पर भी वह किसी राजा के राज्य को अपने राज्य में न मिलावे, बल्कि मृत शासक के किसी कुटुंबी या रिश्तेदार को यदि वह उसकी प्रभुता स्वीकार करे तो उसकी गद्दी पर बैठावे। विजेता को स्थानीय विधि नियम, रीति और परंपरा में भी हस्तक्षेप करने का निषेध था।

अस्तु, प्राचीन भारत के आदर्श राज्य के रूप में ऐसे शक्तिशाली राज्य की कल्पना की गयी थी, जो समस्त देश को एक सूत्र में ग्रथित करके एक केंद्रीय शासन के अंतर्गत सब राज्यों और वर्गों के सहयोग से बाहरी शत्रुओं के आक्रमण से देश की रक्षा की व्यवस्था करे और साथ ही स्थानीय राज्यों या शासनों को अपनी रीति रिवाज और परंपरा का पालन करने की तथा अपनी संस्कृति और अपने आदर्शों के विकास की स्वतंत्रता दे। यह आदर्श हमारे वर्तमान अखंड और सुदृढ़ भारत और पूर्ण स्वायत्त प्रांत के आदर्श से पूर्णतया मिलता है। अतः हम इसका सूक्ष्म विश्लेषण करके इसके गुण और दोष समझने की चेष्टा करेंगे।

पराजित राज्यों को करद सामंत रूपमें जीवित रहने देने की नीति के कुछ अच्छे फल जरूर निकले। इससे स्थानविशेष की संस्कृति, परंपरा और राजनीतिक संस्थाओं को अनुरूप विकास का अवसर मिला। इससे प्रांतीय स्पर्धा का भाव अनिष्ट और संहारक रूप ग्रहण न करने पाया, क्योंकि एक प्रांत दूसरे प्रांत या एक राज्य दूसरे राज्य की संस्कृति या अस्तित्व नष्ट करने का भाव मन में न लाता था, उनका लक्ष्य अपनी प्रभुता स्वीकार कराना ही रहता था। इससे युद्ध वह सर्व संहारक और बर्बर रूप भी न ग्रहण कर पाया, जो इस विश्व युद्ध में दिखाई पड़ा, क्योंकि पराजित होने पर समूल नाश की

आयका किसी पदके सामने न थो, जो उन्हें युद्ध में अमानुषिक व अधार्मिक उपायों का भी आलंबन करने को प्रेरित करती।

अधीन किंतु अतर्गत स्वातन्त्र्य रखनेवाले प्रांतों या राज्यों से बने हुए इस साम्राज्य के अनेक गुणों को स्वीकार करते हुए भी हम इसके दोषों को भी आँख से ओझल नहीं कर सकते। पराजित राज्यों को कायम रखने की नीति भारत के स्थायी एकीकरण में बाधक सिद्ध हुई। प्राचीन भारत के अधिकतर साम्राज्य सामंत राज्यों के एक ढीले संघ से थे, जो कुछ प्रभावी सम्राटों के पराक्रम और कार्यक्षमता के कारण कुछ दशक तक एक में बंधे रहते थे। सभी सामंत सम्राट् पद के आकांक्षी रहते थे, और प्राचीन राजनीति शास्त्री भी इस आकांक्षा को स्वाभाविक और उचित स्वीकार करते थे। फलस्वरूप प्राचीन भारत के किसी भी बड़े राज्य की स्थिरता अधिक दिनों तक न रह पाती थी। सर्वकांक्षित चक्रवर्ती पद के लिए निरंतर संघर्ष चला करता था। प्रत्येक राजा का कर्तव्य था कि पड़ोसी राज्य को कमजोर पाते ही उसपर आक्रमण करे, और स्वयं चक्रवर्ती बने। अतः सामंत लोक सदा अपने अधिपति के विरुद्ध विद्रोह करने की ताक में रहते थे। यदि अधीन सामंत राजाओं के सम्मुख चक्रवर्ती पद प्राप्त करने का आदर्श न उपस्थित रहता और पराजित राजाओं का अस्तित्व कायम रखने की नीति न बर्ती जाती तो प्राचीन भारत के ६० प्र श युद्ध न हुए होते।

प्राचीन भारतीय विचारकों को इस आदर्श में कोई दोष नहीं दीख पड़ा। संभवतः उनका यह विचार था कि प्रत्येक प्रांत या राजवंश को चक्रवर्तित्व पद प्राप्त करने का उचित अवसर मिलना चाहिये। इससे बार बार युद्ध अनिवार्य हो जाते थे, पर संभवतः ये युद्ध क्षत्रियों की सामरिक प्रवृत्ति को बनाये रखने के लिए उपयोगी समझे जाते थे। भारत के साम्राज्य की राजधानी पाटलिपुत्र हो या कन्नौज या अवंती, कोई भी प्रांत शेष भारत पर आधिपत्य प्राप्त करे, इससे किसी भी अधीन प्रांत की संस्कृति, धर्म, या भाषा पर कोई संकट न आता था, क्योंकि विजेता को किसी भी स्थान विशेष की संस्कृति, रीति रिवाज और संस्थाओं में तनिक भी हस्तक्षेप करने का कड़ा निषेध था।

धीमे धीमे प्राचीन भारतीय दृढ़ और सुस्थिर केंद्रीय राज्य की आवश्यकता और उपयोगिता को भूलते गये। चूँकि ७०० ई० से सर्वत्र राजतंत्र ही प्रचलित हो गया, अतएव राज्यों की प्रति स्पर्धा ने राजवंशों की व्यक्तिगत स्पर्धा का रूप धारण कर लिया। जनता इन संघर्षों से उदासीन रहती थी, क्योंकि इसके परिणाम से उसके रीति रिवाज, विधि नियम, और संस्थाओं पर कोई भी विशेष

अवसर पड़ने की आशंका न थी। लड़नेवाली सेना में भी अपने प्रांत या जन्म भूमि के लिए नहीं राजा के लिए लड़ने का भाव रहता था। इसमें स्वदेशप्रेम को कोई गुंजाइश हो न थी। अस्तु इस सामंत बहुल संघीय साम्राज्य के आदर्श ने, जिसमें प्रत्येक सामंत को साम्राज्यपद के लिए प्रयत्न करने का पूरा अधिकार था, पर विजय प्राप्त करके एक केंद्रीय राज्य की स्थापना की अनुमति न थी, प्राचीन भारत की राजनीति में स्थायी अस्थिरता उत्पन्न कर दी। युद्ध बराबर हुआ करते थे, पर उनसे किसी सुदृढ़ एककेंद्रीय राज्य का प्रादुर्भाव न हो पाया था। राष्ट्र की शक्ति आंतरिक कलह में बेकार क्षय होती गयी। लड़नेवालों को कोई लाभ न हो सका उलटे वे कमजोर ही हुए, और देश शक्तिहीन होकर आसानी से मुसलमानी आक्रमण का शिकार बना।

हमारे इतिहास पर दृष्टिपात करने से प्रकट होगा कि भारत ने उसी समय उन्नति की है जब यहाँ कोई सुदृढ़ केंद्रीय शासन स्थापित था। अशोक, द्वितीय चन्द्रगुप्त और अकबर के समय केंद्रमें सुदृढ़ सरकार कायम थी अतः भारत काफी उन्नति कर सका। पिछले १०० वर्षों में देश ने जो उन्नति की है उसका भी यही कारण है। अपने देश का नया विधान बनाते समय हम इतिहास की यह शिक्षा भुला नहीं सकते। पराजित राज्य का अस्तित्व और उसके नियम और व्यवस्था नष्ट न करने का प्राचीन सिद्धांत आज प्रांतीय स्वतन्त्रता का नया रूप धर कर उपस्थित हुआ है। इससे प्रत्येक अंगीभूत प्रदेश को अपने ढंग पर अपनी संस्कृति के विकास का पूरा अधिकार मिलता है। पर हम किसी प्रांत या राज्य को अपनी स्वतंत्र सेना रखने और दूसरों पर आधिपत्य करने की चेष्टा करने की सुविधा नहीं दे सकते। हमारे प्राचीन विचारक यह सुविधा देना उचित समझते थे, ताकि प्रत्येक राज्य को कभी न कभी भारतवर्ष का प्रमुख राज्य होने का अवसर मिल सके। यह स्वाभाविक था, क्योंकि केंद्र में ऐसी कोई प्रातिनिधिक सरकार न थी, जिसमें प्रत्येक प्रांत और राज्य को यह भावना हो कि केंद्रीय सत्ता में हमारा भी उचित प्रभाव, प्रतिनिधित्व और भाग है। केंद्र में लोकमतानुयायी प्रतिनिधि सरकार हो जाने पर अब किसी भी प्रांत या राज्य को समस्त भारत पर अपना आधिपत्य जमाने का अवसर नहीं दिया जा सकता। प्रत्येक प्रांत और राज्य को पूरी स्वायत्त सत्ता और अपने ढंग पर विकास का अधिकार रहेगा, पर प्रत्येक को अपनी पृथक्ता की प्रवृत्ति को दबाकर केंद्र में सुदृढ़ सार्वदेशिक सरकार कायम करनी होगी, जिसमें देश की रक्षा करने की सामर्थ्य और भारत को पुनः शक्तिशाली और प्रबल राष्ट्र बना सकने की क्षमता हो।

---

# परिशिष्ट १

## विशिष्टार्थक शब्दसूची

### हिंदी अंग्रेजी

अन्तिमेत्थम् Ultimatum
अर्धधार्मिक अर्धलौकिक Semi-religious
अपदस्थ करना Dethrone
अनुमति पत्र License
अमीर सभा House of Lords
असामी Lesee
अहस्तक्षेप Laissez faire
आन्तरिक स्वायत्तता Internal autonomy
आयव्ययविभाग Finance department
इजारेदार Lesee
उच्चवर्ग तन्त्र Aristocracy
उपसामन्त Sub feudatory
उपायन Tribute
एकात्मक राज्य Unitary state
केन्द्रीय लोक-सभा Parliament
कोषाध्यक्ष Treasurer
खराजी Tribute
खनक व परिखारक Sappers and miners
खरीददार Consumers
गणराज्य Republic
चिकित्सापथक Red cross
जनराज्य Tribal state
तक्षण Sculpture
धाती Trustee
दायित्व Obligations
दूत Ambassador
दूतावास Embassy
धर्मनियन्त्रितराज्य Theocracy
नौसेना Navy
पट्टेदार Lesee
प्रजातन्त्र Democracy
प्रतिनिधि पद्धति Representative government
प्रभुराज्य Sovereign state
प्रादेशिक राज्य Territorial state
प्रादेशिक शासन Divisional administration
भूस्तरशास्त्र Geology
महाव्यूहपति Chief of the General Staff
मित्र Ally
मूल्यांकन Evaluation
रसदभाण्डागारिक Quarter Master General
राजमहल विभाग Palace department

राज्यसंघ Federal state
राष्ट्रीयता Nationality
विधान Constitution
विधिनियम बनाना Legislate
विशेषाधिकारी वर्ग Privileged class
विश्वस्त Trustee
वैधानिक व्यक्तित्व Legal personality
व्यवहारविधान Administration of law
शक्तिसमता } Balance of power
शक्तिसंतुलन }
शासन Firman
शासनकार्यालय (केंद्रीय) Secretariat
शासन विभाग Department
संपत्तिहरण Forfeiture
संमिलित कुटुंब Joint family
संमिलित राज्य Composite stat
सशस्त्र तटस्थता Armed neutrality
सहमतिसिद्धान्त Theory of contract
सामन्तराज्य Feudatory state
सार्वजनिक निर्माण कार्य Public works
सुरक्षित कोष Reserve fund
स्थायी कोष Reserve fund

---

# परिशिष्ट २

## विशिष्टार्थक शब्दसूची

### अंग्रेजी हिंदी

Administration of law व्यवहार विधान
Allies मित्र
Ambassador दूत
Aristocracy उच्चजनतंत्र
Armed neutrality सशस्त्र तटस्थता
Balance of power शक्ति संतुलन, शक्ति तुला
Chief of the General Staff महाव्यूहपति
Composite state सम्मिलित राज्य
Constitution विधान
Consumers खरीददार नागरिक
Democracy प्रजातंत्र
Department शासन विभाग
Dethrone अपदस्थ करना, राज्यच्युत करना
Divisional administration प्रादेशिक सरकार
Embassy दूतावास
Evaluation मूल्यांकन
Federal state राज्यसंघ
Feudatory state सामंत राज्य
Finance department आय व्यय विभाग
Forfeiture अपहरण
Geology भूस्तरशास्त्र
House of Lords अमीर सभा
Internal autonomy आंतरिक स्वायत्तता
Joint family सम्मिलित कुटुंब
Laisses faire अहस्तक्षेप
Laws विधिनियम, कानून
Legal personality वैधानिक व्यक्तित्व
Lesee असामी, पट्टेदार, इजारेदार
License अनुमतिपत्र
Nationality राष्ट्रीयता
Navy नौसेना
Obligation दायित्व
Palace department महल विभाग
Parliament केन्द्रीय लोक सभा
Privileged class विशेषाधिकारी वर्ग
Public works सार्वजनिक निर्माणकार्य
Quarter Master General रसद भांडागारिक
Red cross चिकित्सापथक

Representative government प्रातिनिधिक सरकार
Republic गणराज्य
Reserve fund स्थायि कोष
Sappers and miners खनक और परिखारक
Sculpture तक्षण कला
Secretariat केन्द्रीय शासन कार्यालय
Semi religions अर्धधार्मिक व अर्ध लौकिक
Sovereign power प्रभुराज्य
Sub-feudatory उपसामंत
Territorial state प्रादेशिक राज्य
Theocratic state धर्मनियंत्रित राज्य
Theory of contract सहमति सिद्धांत, इकरारनामा
Treasurer कोषाध्यक्ष
Tribal state गणराज्य
Tribute खंडणी, उपायन
Trustee न्यासी, विश्वस्त
Ultimatum अंतिमेत्थम्
Unitary state एकात्मक राज्य

| | |
|---|---|
| गुर्जर प्रतिहार वंश काल | ई० ७०५–१००० |
| ग्रीक राजवंश काल | ई० पू० १९०–३० |
| चंदेल राजवंश | ई० ९००–१२०० |
| चन्द्रगुप्त द्वितीय ( गुप्त ) | ई० ३८०–४१४ |
| चन्द्रगुप्त मौर्य | ई० पू० ३२०–२९५ |
| चालुक्य राजवंश ( बदामी ) | ई० ५५०–७५० |
| चालुक्य राजवंश ( कल्याणि ) | ई० ९७५–११९० |
| चालुक्य राजवंश ( वेंगी ) | ई० ६१५–११५० |
| चाहमान राजवंश | ई० द्वादश शतक |
| चुल्लवग्ग ग्रंथ | ई० पू० ४०० |
| चेदि वंश काल | ई० ३५०–१२०० |
| चोल राजवंश काल | ई० ९००–१२०० |
| चौलुक्य राजवंश काल | ई० ९६०–१२०० |
| जातक समाजस्थिति काल | ई० पू० ५०० |
| दीघनिकाय ग्रंथ | ई० पू० ४५० |
| धर्मसूत्र ग्रंथकाल | ई० पू० ६००–३०० |
| नंदराजवंश काल | ई० पू० ४००–३२२ |
| नहपान राजा | ई० १००–१२० |
| नारद स्मृति | ई० ५०० ( अ० ) |
| निरुक्त ग्रंथकाल | ई० १०००–१५०० |
| पतंजलि ग्रंथकार | ई० पू० १५० ( अ० ) |
| परमार राजवंश काल | ई० ८५०–१२०० |
| पर्शियन स्वारी | ई० पू० ५१८ ( अं० ) |
| पुराणों का युग | ई० ४००–८०० ( अ० ) |
| पुष्यमित्र शुंग | ई० पू० १९०–१५० ( अ० ) |
| पूर्व मीमांसा ग्रंथ | ई० पू० ४०० ( अ० ) |
| बार्हस्पत्य अर्थशास्त्र | ई० ८०० ( अ० ) |
| बुद्धनिर्वाण काल | ई० पू० ४८० ( अ० ) |
| ब्राह्मण ग्रंथकाल | ई० पू० १५००–८०० ( अं |
| भोज, परमार राजा | ई० १०१५–१०४२ ( अ० |
| भोज, प्रतिहार राजा | ई० ८४०–८९० ( अं० ) |
| मनुस्मृति | ई० पू० १०० ( अं० ) |

## काल सूची

| | |
|---|---|
| महाभारत ग्रंथकाल | ई॰ पू॰ ३०० (अ॰) |
| महाभारत युद्धकाल | ई॰ पू॰ १४०० (अ॰) |
| मिनंडर राजा | ई॰ पू॰ १६०—१४० |
| मेगॉस्थनीज | ई॰ पू॰ ३०० |
| मौखरि राजवंश काल | ई॰ ५५०—६०६ |
| मौर्य राजवंश काल | ई॰ पू॰ ३२०—१८५ (अ॰) |
| याज्ञवल्क्य स्मृति | ई॰ २०० |
| यादव राजवंश काल | ई॰ १०६०—१३१० |
| युआन च्वांग, चीनी प्रवासी | ई॰ ६२९—६४४ |
| यूनानी राजवंश काल | ई॰ पू॰ १९०—९० |
| यौधेय गणराज्य | ई॰ पू॰ १५०—ई॰ ३५० |
| राजतरंगिणी ग्रंथ | ई॰ ११५० |
| रामायण ग्रंथकाल | ई॰ पू॰ ५० |
| राष्ट्रकूट वंश काल | ई॰ ७५०—९७३ |
| रुद्रदामन्, शकराजा | ई॰ १३०—१५० |
| लिच्छवि गणराज्य | ई॰ पू॰ ६००—ई॰ ३५० |
| वाकाटक राजवंश काल | ई॰ २५०—५०० |
| वैदिक काल, पूर्वार्ध | ई॰ पू॰ २५००—२००० (अ॰) |
| वैदिक काल, उत्तरार्ध | ई॰ पू॰ २०००—१५०० (अ॰) |
| शक-कुषाण राजवंश काल | ई॰ पू॰ १००—ई॰ ३०० |
| शाक्य गणराज्य | ई॰ पू॰ ६०० |
| शुंग राजवंश काल | ई॰ पू॰ १८५—७५ |
| शुक्रनीति | ई॰ ८०० (अ॰) |
| समुद्रगुप्त राजा | ई॰ ३३०—३७५ |
| सातवाहन राजवंश काल | ई॰ पू॰ २००—ई॰ २०० |
| हगान राजा | ई॰ पू॰ ५ (अ॰) |
| हगामष राजा | ई॰ पू॰ २५ (अ॰) |
| हर्षवर्धन राजा | ई॰ ६०६—६४८ |

# परिशिष्ट ४

## संक्षिप्त ग्रंथ नाम सूची

| | |
|---|---|
| अर्थ | अर्थशास्त्र, कौटिल्य कृत |
| अ वे | अथर्ववेद |
| आ स रि | आर्केऑलॉजिकल सर्वे ऑफ इण्डिया, ऐनुअल रिपोर्ट |
| आ स वे इ | आर्केऑलॉजिकल सर्वे ऑफ वेस्टर्न इण्डिया |
| आ ध सू | आपस्तम्ब धर्मसूत्र |
| आ श्रौ सू | आपस्तम्ब श्रौतसूत्र |
| इ ऐं<br>इण्डि ऐंटि | इण्डियन ऐंटिक्वेरी |
| इ हि क्वा | इण्डियन हिस्टॉरिकल क्वार्टर्ली |
| इ म प्रे | इन्स्क्रिप्शन्स फ्रॉम मद्रास प्रेसिडेन्सी, रंगाचार्य द्वारा संपादित, तीन भाग |
| इलिएट् | हिस्टरी ऑफ इण्डिया ऐज टोल्ड बाय हर ओन हिस्टोरियन्स इलियट और डौसन द्वारा संपादित |
| ऋ वे | ऋग्वेद |
| ए इ<br>एपि इण्डि | एपिग्राफिया इण्डिका |
| ए क | एपिग्राफिया कर्नाटिका |
| ऐ ब्रा | ऐतरेय ब्राह्मण |
| का स | काठक संहिता |
| गौ ध सू | गौतम धर्म सूत्र |
| ज आ हि रि सो | जर्नल ऑफ दी आंध्र हिस्टॉरिकल रिसर्च सोसायटी |
| ज ए सो बे | जर्नल ऑफ दी एशियाटिक सोसायटी ऑफ बंगाल |
| ज बॉ ब्रॅ रॉ ए सो | जर्नल ऑफ दी बॉम्बे ब्रैंच ऑफ दी रॉयल एशियाटिक सोसायटी |
| ज रॉ ए सो | जर्नल ऑफ दी रॉयल एशियाटिक सोसायटी |
| जा | जातक |

# परिशिष्ट ५

## आधार भूत ग्रंथ: संस्कृत, प्राकृत व पाली


ऋग्वेद
यजुर्वेद
अथर्ववेद
काठक संहिता
तैत्तिरीय संहिता
ऐतरेय ब्राह्मण
शतपथ ब्राह्मण
पंचविंश ब्राह्मण
तैत्तिरीय ब्राह्मण
बृहदारण्यक उपनिषद्
आपस्तंब धर्मसूत्र
गौतम धर्मसूत्र
वशिष्ठ धर्मसूत्र
बौधायन धर्मसूत्र
विष्णु धर्मसूत्र
रामायण
महाभारत
मनुस्मृति
याज्ञवल्क्य स्मृति
नारद स्मृति
कौटिलीय अर्थशास्त्र, शामशास्त्री द्वारा संपादित
कामन्दकीय नीतिसार
नीलकंठ राजनीतिमयूख
मित्र मिश्र, राजनीतिप्रकाश
शुक्रनीति
अग्निपुराण
मार्कंडेय पुराण
दीघनिकाय
चुल्लवग्ग
दिव्यावदान
जातक
आचारांग सूत्र
अशोक के शिलालेख
प्रतिज्ञायौगन्धरायण
मृच्छकटिक
रघुवंश
मालविकाग्निमित्र
पंचतंत्र
राजतरंगिणी
कथासरित्सागर


## अंग्रेजी ग्रंथ

### Books on Hindu Polity


K. P. Jayaswal, Hindu Polity, Calcutta, 1924, (First Edition)

J J Anjaria, The Nature and Grounds of Political Obligation in the Hindu State, Longmans, Green and Co 1935

H N Sinha, Sovereignty, in Ancient Indian Polity London, 1938

Beni Prasad, Theory of Government in Ancient India, Allahabad, 1927

Beni Prasad, The State in Ancient India, Allahabad, 1928

A K Sen, Studies in Ancient Indian Political Thought, Calcutta, 1926

N C Vandyopadhyaya Development of Hindu Polity and Political Theories, Calcutta, 1927

N N Law, Aspects of Ancient Indian Polity, Oxford, 1921

N N Law, Inter-state Relations in Ancient India, Calcutta, 1920

S V Visvanathan, International Law in Ancient India, Longmans, Green and Co, 1925

D R Bhandarkar, Some Aspect of Ancient Indian Polity, Benares, 1929

V R R Dikshitar, Hindu Administrative Institutions, Madras, 1939

V R R Dikshitar, Mauryan Polity, Madras, 1932

R C Majumdar, Corporate Life in Ancient India, Calcutta, 1932

R K Mookerji, Local Self Government in Ancient India Oxford 1920

U Ghosal, A History, of Hindu Political Theories, Calcutta, 1923

U Ghosal, Hindu Revenue System, Calcutta, 1929

U Ghosal, History of Public Life in Ancient India, Calcutta, 1944
L V Rangasvami Aiyangar, Some Aspects of Ancient Indian Polity, 2nd Edition, Madras 1935

Epigraphical Works

Epigraphia Indica
Indian Antiquary
Epigraphia Carnatica, Edited by Rice, Bangalore
South Indian Inscriptions, 5 Vols , edited by Hultzsch
South Indian Epigraphical Reports, Published by Madras Government annually
Fleet, Corpus Inscriptionum Indicarum, Vol III, (Gupta Insciptions ) Calcutta, 1888
Hultzsch, Corpus Inscriptionum Indicarum, Vol I, ( Ashoka Inscriptions ) Oxford, 1925
V Rangacharya, Inscriptions from Madras Presidency, 3 Vols Madras 1919
Archaeological Survey of India, Annual Reports

General Works

Maccrindle, Invasion of India by Alexander the Great, West Minister, 1896
Maccrindle, Ancient India as described by Megasthenes, Arrian etc Calcutta, 1906
T Watters, On Yuan Chwang's Travels in India, London, 1904
Elliot and Dowson, History of India as told by her own historians, Vols, I III
Rhys Davids, Dialogues of the Buddha
A S Altekar, Rashtrakutas and their Times, Poona 193
A S Altekar, Education in Ancient India, 1943 Benare

आधारभूत ग्रंथ


A S Altekar, Position of Women in H... C... Benares, 1938

A S Altekar, Village Communities in ... Bombay, 1927

R Fick, Social Conditions in North-Eastern ... the time of the Buddha, tr by S K Maitra, C...

R C Majumdar, History of Bengal, Calcutt...

R C Majumdar and A S Altekar, The Vakatakas and the Guptas, Lahore, 1946

K A Nilkantha Shastri, Studies in ... Administration, Madras, 1932

R N Mehta, Pre Buddhist India, ...

Macdonel and Keith, Vedic Index ... Subjects, London, 1912

—o—

# परिशिष्ट ७

## शुद्धिपत्र[1]

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १ | ३ | के | की |
| ३ | ४ | को | का |
| ७ | ६ | दा | दो |
| ७ | ७ | पधानता | प्रधानता |
| ८ | ७ | वक | सेवक |
| ९ | १० | आये | आर्य |
| १२ | पादटिप्पणी २, पंक्ति २ | राज्य | राज्य |
| ,, | ,, | ष | ष |
| ,, | ,, | धर्मेर्येष | धर्मेर्येष |
| १६ | २५ | वणन | वर्णन |
| १७ | शीर्षपंक्ति से | ३ निकालिए | |
| १८ | १ | सस्था | संस्थाएँ |
| १८ | २६ | स्वराज्य | साम्राज्य |
| १९ | १० | राज्य मीमा | राज्य सीमा |
| १९ | २० | दा | दो |
| २१ | १८ | सयुक्त | संयुक्त |
| २१ | २१ | शोय | शाप |
| २३ | १४ | प्रकृतियाँ | प्रकृतियों |
| २४ | पादटिप्पणी १ | विमानों | विमानों |
| ३० | २० | माहार्णा | म हार्णा |
| ३४ | ६ | सुमर्गाठत | सुसंगठित |

१ स्वरमाला के टाइप घिसे हुए होने के कारण बहुत जगह व ठीक से नहीं उठे हैं। उन सबका समावेश इस शुद्धिपत्र में नहीं किया गया।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| ३९ | २ | उहाकर | उठाकर |
| " | ४ | युग | पूग |
| " | ११ | परदेशिया | परदेसियों |
| ४० | १८ | वरन | वरन् |
| ४० | २४ | व्यवस्था | व्यवस्था |
| " | २८ | प्रयत्न | प्रयत्न। |
| " | ३१ | वृत्ति | वृत्ति |
| ४२ | १ | साथ | साथ |
| ४३ | २२ | तिरोध | विरोध |
| " | पादटिप्पणी १ | ९० ० १३९ १६० | पृ० १५९ १६० |
| ५४ | २ | बड़े | बड़े |
| ५६ | २० | मस्तिक | मस्तिष्क |
| ५७ | १० | देवो | देवों |
| ५९ | १८ | बड़े | बड़े |
| ६४ | १५ | हकार | सरकार |
| ६५ | १८ | के | की |
| ६६ | २४ | निमत्रण | नियंत्रण |
| ६८ | ८ | यौधेय | यौधेय |
| " | ९ | या क्षात्रियों | क्षत्रियों |
| ६९ | पादटिप्पणी १ | मॅक्क्रिंडल | २ मॅक्क्रिंडल |
| ७० | २८ | पार्षिद | परिषद |
| " | " | हाथ | हाथ |
| ७१ | १३ | वग | वग |
| ७२ | २ | माने | याने |
| ७३ | पादटिप्पणी १ | मेगास्थीन | मेगास्थनीज |
| ७४ | पंक्ति २ | *राउगायेव | वैशम्पायन |
| ७५ | ४ | पार्श्व | पार्श्व |
| ७६ | ५ | अपनी | अपना |
| ७६ | १७ | झिनको | जिनको |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| १४८ | पादटिप्पणी पं ३ | 'आसाम मे सप्तम सदी मे, प ४, 'इ अँ भा १६ पृ २०८, इ अ भा ४ पृ १६०, भा १० | प इ भा ११ पृ १०७' पढो पृ ४५९' पढो |
| | | | १४९ |
| १४९ | शीर्षपंक्ति | जिमेदारी | जिम्मेदारी |
| १४९ | १९ | फारवाई | कार्रवाई |
| १४९ | २ | देवात्तर | देवोत्तर |
| १५० | ३ | हावा | होवा |
| १५१ | ११ | मनुका ४ | मनु का४ |
| १६१ | १७ | हिता | संहिता |
| १६१ | ६ | र | पुर |
| १६४ | १६ | Work | Works |
| १६४ | पादटिप्पणी १ | कवि् चोस | दि चोल |
| १६७ | पादटिप्पणी ८ | | |
| १७२ | पंक्ति १ | भमि | भूमि |
| | २६ | खदवान | खुदवाने |
| १७८ | १ | वेदक | वैदिक |
| १८३ | १ | पापण | पोषण |
| १८८ | ८ | भलना | भूलना |
| १८९ | ५ | २ म | ३ म |
| १९१ | फूटनोट ४ | भमिकर | भूमिकर |
| १९२ | २० | विवरणो | विवरण |
| १९६ | २३ | अधिपदशा | अधिपदाश |
| १९९ | ३ | वेद५ | वैदिक |
| २०९ | २६ | महोव प्रतिमुक्तस्य | गृहीवप्रतिमुक्तस्य |
| २१४ | फूटनोट १ | यावयाव | यावायाव |
| २१७ | ८ | समाट | सम्राट् |
| २२१ | ४ | पनक | उनके |
| २२७ | १४ | नि'पक्ष | निष्पक्ष |
| „ | १५ | | |
| २३० | | | |

## शुद्धिपत्र

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|
| २१० | २३ | फम | कम |
| २३२ | ६ | विकासिय | विकसित |
| ,, | १२ | का। दर्जा | का दर्जा |
| २३४ | २८ | फालिय | फोलिय |
| २३५ | १८ | फा | का। |
| २३५ | २५ | के | थे |
| २३६ | २७ | जगलों | जगली |
| २३७ | २२ | दुष्परिणाम | दुष्परिणाम |
| २३९ | १३ | सुयाग्य | सुयोग्य |
| २४० | अन्तिम | वधानिक | वैधानिक |
| २४१ | २८ | निमत्रित | नियत्रित |
| २४२ | ११ | परिपाटिका | परिपाटी का |
| ,, | १९ | इसके | इसकी |
| ,, | २३ | प्रतिनिधी | प्रतिनिधि |
| २४५ | अन्तिम | फा | को |
| २४७ | १४ | लोक | लोग |
| ,, | २४ | या | था |

—०—

## प्रस्तुत ग्रंथकार के अन्य ग्रंथ

1 Towns and Cities in Gujarat & Kathiawar 1926 Out of pt
2 Village Communities in Western India, 1927 " " "
3 Rashtrakutas and their Times, Oriental Book Agency, Poona 2 Rs 8 8 0
4 Education in Ancient India, 3rd Edition (in Press) Nandkishore Bros Benares Rs 4 8 0
5 Position of Women in Hindu Civilisation, Culture Publication House, Benares Hindu University, New D/2 1938 Rs 7-0 0
6 Silaharas of Western India, Publishers as above, 1936 Re. 1 0 0
7 Benares and Saranath Past and Present, Publishers as above Re 1 4 0
8 Hindu Scriptures and Social Reform 1931 Publishers as above 0 4 0
9 The Age of the Vakatakas and the Guptas, Motilal Benarasi Das, Lahore, ( now Benares, ) 1946 Rs 8 8 0

In Press

10 State and Government in Ancient India
11 Catalogue of the Gupta Coins of the Bayana Hoard, with 36 Plates.
12 Ancient Indian Numismatics with about 200 Plates